दृष्टि होनी चाहिए। संक्षेप में इसके तीन साधन हैं—संयम, नियम और व्यायाम।

## १२–किसान

मिट्टी से रत्न उत्पन्न करना किसान का ही काम है। उसकी पसीने की कमाई में सब का साझा है। वह एक रूप से मनुष्य मात्र का अन्नदाता और पशु-पक्षियों तक का पालनकर्त्ता है। दिन भर परिश्रम करके जब वह सोने को जाता है, तब यह भी नहीं सोचता कि मैंने संसार का क्या उपकार किया। उसके स्वार्थ में भी परार्थ है, उसकी सेवा बड़ी निष्काम है। कहते हैं कि जैसा धान्य होता है वैसी ही बुद्धि बनती है, अर्थात् जिस प्रकार की कमाई का पैसा होता है, आचार-बुद्धि पर उसका वैसा ही प्रभाव पड़ता है। एक जुआरी वा चोर के धान्य से कुमति, और मेहनती मज़दूर के धान्य से सुमति उत्पन्न होती है। इस दृष्टि से, किसान का धान्य बड़ा उत्तम और सुबुद्धि-जनक है। उसके जीवन में साधु भाव ही प्रधान है।

उसकी दिनचर्या तो देखिए। प्रातःकाल उठना, खेत पर जाना, गाय, बैल आदि की सेवा करना, अपने ही हाथों से उत्पन्न किये हुए शुद्ध अन्न का भोजन करना और कठोर परिश्रम करके वसुन्धरा पर हरे हरे पौधे उगाना, कैसे आनन्दमय कृत्य हैं। फल फूलों से युक्त खेतों में अपने परिश्रम को फलता

फूलता देख उसे उतना ही आनन्द मिलता है, जितना कि पुत्र-जन्म से पिता को। एक ओर उसके बाल-बच्चे बैठे हैं, दूसरी ओर खेती लहलहा रही है। नीचे धरती माता और ऊपर किसी वृक्ष की छाया वा केवल अम्बर है। उसीमें मग्न हैं और काम कर रहे हैं। कितना संतोषी और पवित्र जीवन है। न शीत का भय है, न ताप की चिन्ता; न वर्षा से विचलित होते हैं, न वायु-वेग से व्याकुल। सभी ऋतुएं उनके सामने से हँसती खेलती निकल जाती हैं, और वे उनका आनन्द लूटते हैं। पके हुए अन्न का दाना-दाना समेटते समय का उनका परिश्रम बड़ा ही विलक्षण होता है। उस समय उन्हें अपने तन-बदन की भी सुध नहीं रहती, उनके कर्त्तव्य की पराकाष्ठा हो जाती है।

भारतीय किसानों की दशा देखकर करुणा उत्पन्न होती है। यहाँ की २५ करोड़ प्रजा के जीवन का आधार खेती ही है, वरन् यों कहना चाहिए कि इस देश के किसानों की जागृति तथा सुख-समृद्धि पर ही भारतवर्ष का उत्थान निर्भर है। वही किसान-जाति यहाँ महाकष्ट भोग रही है। अधिकांश किसानों के पास इतना भी द्रव्य नहीं कि वे समय पर खेतों में बीज डाल सकें, अच्छे बैल मोल ले सकें और उनका पालन कर सकें। इसके लिए वे प्रायः साहूकारों वा ज़मींदारों के आश्रित हैं। उनकी कठिन कमाई पर ये नर-गृद्ध ऐसे टूटते हैं कि उनका सारा मांस नोच-नोचकर उन्हें ठठरी बना देते हैं। न उनको अच्छा अन्न

खाने को मिलता है, न लागत का दाम शेष रहता है। यदि दुर्भिक्ष पड़ जाय, तो उनके प्राणों ही पर आ बनती है। दिन दिन उनके बल का ह्रास हो रहा है। दूध-घी की तो बात ही क्या, बेचारे बहुतेरे तो छाछ को भी तरसते हैं। छोटे-छोटे रोगों को भी सहन करने का बल उनमें नहीं रह गया, फिर भी मिथ्याभिमान पीछा नहीं छोड़ता। ऋण ले-लेकर विवाह आदि में अपव्यय करते हैं और उसके दुष्परिणाम भोगते हैं। "बुभुक्षितः किं न करोति पापं" अर्थात् भूखा क्या पाप नहीं कर डालता ? इस उक्ति के अनुसार उनका आचारिक पतन भी आरम्भ हो गया है। अपने अनन्त समय को वे आलस्य में बिता देते हैं।

जापान के किसानों की ओर देखिए। वहां भूमि की इतनी कमी है कि कहीं-कहीं तो एक-एक परिवार के भाग में एक खेत आता है। परन्तु, उसीमें वे सब कुछ प्राप्त करते हैं। किसी जापानी के पास एक खेत भी है, तो उसीके कोने में एक क्यारी छोटे से उपवन की भी होगी। बचे हुए समय में उनके बाल बच्चे और वे स्वयं रेशम आदि के वस्त्र बुनकर वा और कोई घरेलू धन्धा करके द्रव्य कमाते हैं। हमारे यहां भी सूत कातना ग्राम के बड़े-बड़े घरानों का धन्धा था, परन्तु हम अब उसे छोड़ बैठे हैं। हम बड़े बन बैठे हैं और हमारी आँतों पर चोट पड़ रही है। हम यह भूल गये हैं कि बड़प्पन का पिता परिश्रम है;

समय ही धन है। अमेरिका आज खेती की ही बदौलत संसार का महा समृद्धिशाली देश है। वहाँ का किसान मोटर में बैठकर अपने खेतों की सैर करता, और यहाँ के बड़े-बड़े जमींदारों को मोल ले सकता है। किन्तु, काम के समय हम उसे घुटन्ना पहने, और कुदाल हाथ में लिये अपने नौकरों के साथ खेत में पाते हैं। वह अपनी आवश्यकताओं के लिए दूसरों का मुँह नहीं ताकता, वरन् अपना भाग्य अपने ही हाथों बनाता है।

हमारे किसान भाई भी कोरी प्रतिष्ठा छोड़कर यदि अपने समय को काम में लावें, अपने काम में अपने को स्वतंत्र कर लें, तो कोई कारण नहीं कि उनके दुख दूर न हो जायँ। कोई आसमान से उनके कष्ट छुड़ाने नहीं आवेगा, अपना भाग्य उन्हें आप बनाना होगा। इसमें सन्देह नहीं कि देश के नेताओं तथा सरकार का ध्यान इस ओर प्रतिदिन बढ़ रहा है, तौ भी अपने दोष तो आप ही मिटाने होंगे। काम तो हमें ही करना होगा। इस रत्नगर्भा भारत-भूमि में इतनी उर्वरा शक्ति है कि उससे केवल यह देश ही धन-धान्य पूर्ण नहीं हो सकता, वरन् अपनी उपज बाहर भेज भेजकर विश्व का भरण पोषण कर सकता है। यहाँ का व्यापार, यहाँ का उद्यम, यहाँ का शिल्प, सब यहाँ की खेती पर ही निर्भर है। यदि हमारी शिक्षा खेती की उन्नति की ओर ही झुक जाय, तो हमारे युवक पढ़ लिखकर नौकरियों के लिए मारे-मारे न फिरें। कितनी भूमि बिना जुती ऊसर पड़ी रहती

है, और हम भूखे नंगे विदेशों में मजदूरी करके पराई ठोकरें खाते हैं ? इँगलैंड, फ्रांस, जर्मनी आदि के किसानों के परिश्रम तथा उनके ग्राम्य-सुखों की कल्पना भी हम लोग नहीं करते। जो सुख वहाँ के किसानों को है, यहाँ के अमीरों और रईसों को नहीं, इसमें तनिक भी अत्युक्ति नहीं है। वहाँ के ग्रामों के झोपड़ों में लक्ष्मी निवास करती है। वहाँ के किसानों की सुख-श्रीमही-पालों की स्पर्द्धा का कारण होती है। यदि हम भी वैसा ही परिश्रम करें, वैसी ही तत्परता से काम लें, तो हमारा स्वराज्य हमारे हाथ है। विश्वास रखिए, परिश्रम सदैव फल देता है।

## १३—एक प्यारा चरित्र

[लक्ष्मण]

पूर्व विचार:—

(१) चरित्र की आन।
(२) सच्चा स्वरूप।
(३) युद्ध-प्रियता और निर्भीकता।
(४) नटखटपन और आज्ञा का अङ्कुश।
(५) चारित्रिक विजय।
(६) अनन्य सेवा।
(७) जीवन का फल।

लक्ष्मण ! तुम्हारे चरित्र में एक अनोखी आन है। राम लोक-ललाम हैं; कवि की कृति के नायक हैं। भरत नायक न सही, पर रामायण के प्राण हैं। और तुम ? तुम तुम्हीं हो। तुम्हारी बात में कुछ बात है और तुम्हारे ढंग में कुछ रंग। तुम राम के अनुजीवन हो। त्याग के तन हो, तपस्या के धन हो; वीरता की मूर्ति हो, पराक्रम की स्फूर्ति हो। तुम सेवा के अवतार हो, भ्रातृ-भक्ति के सितार हो; ओज की ओस हो, श्रद्धा के कोष हो। तुम क्षात्र-तेज के रोष हो और रण-प्राङ्गण के निर्घोष हो। तुम्हारी तड़प में एक कड़क है और तुम्हारी वाणी बड़ी बेधड़क है।

तुम्हारे सच्चे स्वरूप का दर्शन हमें स्वयंवर-सभा में हुआ। उपस्थित योद्धाओं पर गाज गिर चुकी थी। क्षत्रिय-समाज राजा जनक की "वीर-विहीन मही मैं जानी" को सह चुका था। तुम्हारे कानों में वह घोर पड़ी और तुम तड़प गये। राजा जनक ज्ञानी होंगे अपने घर के; विदेह होंगे ऋषियों के लिए, मुनियों के लिए। तुम्हारे लिए वे अनुचित वक्ता थे। क्षत्रियत्व का अप-मान तुम्हारा अपमान था—रघुकुल का तिरस्कार था। यह बात सब से पहले तुम्हींको सूझी। राम के इशारे से तुम लोहू का घूँट पी गये, पर तुम्हारे सिंह-गर्जन से आकाश गूँज गया, जनक सिटपिटा गये। "कन्दुक इव ब्रह्माण्ड उठाऊँ" में तुम्हारा खिलाड़ीपन खुल-खुलकर खेल रहा है। तुम्हारी कर्मण्यता "काचे घट जिमि डारों फोरी" में फूट पड़ी है।

क्षत्र कुल के काल जामदग्न्य परशुराम के ब्रह्मतेज और महा-क्रोध के सामने बड़े बड़े योधा तितर बितर जो जाते हैं, और तुम्हें विनोद सूझता है। तुम्हारा 'दूध मुख' वहाँ वज्र मुख बन जाता है। कोई डरे, कोई दबे, कुछ हो तुम्हें भय नहीं। तुम्हारे लिए तो जो लड़ने आये, फिर वह शङ्कर ही क्यों न हों, तुम उसे छकाने को तैयार हो। तुम वहाँ उसका पद नहीं देखते, मद नहीं देखते। वह तुम्हारा प्रतिद्वन्द्वी है और तुम्हें उससे दो-दो हाथ करने में रस आता है। चाहे राम 'नयन तरेरें' वा 'लोक अनुचित पुकारें' तुम देह में से निकले ही पड़ते हो।

तुम नटखट भी कम नहीं। दास दासियों तक पर हाथ छोड़ देते हो। तभी तो मन्थरा की भुनभुनाहट पर कैकेयी को सन्देह होता है कि "दीन्ह लषन सिख असि मन मोरे।" खरे इतने हो कि चूकते अपने पिता तक से नहीं। सुमंत्र से दशरथ के विषय में, न माने, कुछ अट सट कह ही दिया। इतने पर भी अङ्कुश मानते हो। तुम्हारे जीवन सर्वस्व राम हैं। राम की आँखों का एक डोरा तुम्हारे रोष रूपी ज्वालामुखी के उभार को झाग-सा बिठा देता है।

तुम राम को जानते हो और राम तुम्हें। वनवास हुआ। सीता व्याकुल हो उठीं। बड़े उत्तर प्रत्युत्तर के पश्चात् उन्होंने राम पर विजय पाई। तुम भी वहाँ गये और "देह गेह सब सन" तृण तोड़कर "चितवत ठाढ़े," में अपना जादू राम पर डाल

दिया। उन्होंने कुछ कहा भी तो "मैं शिशु प्रभु सनेह प्रतिपाला" में बाजी मार ले गये। तुम्हारे उस मौन में तुलसी ने एक और गीता छिपा दी।

तुम्हारी सेवा जीवन पथ का एक प्रदीप है। राम सीता सो रहे हैं और तुम धनुष बाण लिये वीरासन पर बैठे उनकी शरीर-रक्षा कर रहे हो। एक दिन नहीं, दो दिन नहीं; एक वर्ष नहीं, दो वर्ष नहीं; पूरे चौदह वर्ष। यह अनन्य भक्ति जगतीतल पर अलभ्य है। चित्र-कूट में राम के ललाट पर चिन्ता की रेखा झलकी नहीं कि तुमने भरत जैसे धर्म-धुरन्धर को भी उलटी सीधी सुना डालीं। तुम्हारे लिए "प्रकट करउँ रिस पाछिल आजू" का अवसर आ गया। तुम्हारे हृदय में उबाल आया, परन्तु राम के "सुनहुँ लषन भल भरत सरीषा। विधि प्रपञ्च महँ सुना न दीषा।" कहते ही बैठ गया। किष्किन्धा में राम के "सुग्रीवहु सुधि मोरि विसारी" कहते ही तुम उसके सिर पर जा धमके। राम की मैत्री का भी खयाल न करते हुए, उसे खूब फटकारा। पञ्चवटी में तनिक सङ्केत मिला कि शूर्पणखा के नाक कान न थे।

मेघनाद-वध में तुम्हारे अखण्ड व्रत और बल का पता चला। जिसपर इन्द्र का वज्र भी कुण्ठित हो गया था, उसके वध में तुम्हीं समर्थ हुए। तुम्हारे शक्ति लगने पर राम का करुण-रोदन तुम्हारी सेवा और उनके स्नेह-सर्वस्व का सजीव चित्र है। तुम्हारे

लिए "जैहों अवध कवन मुँह लाई" और "जो जनतेउँ वन बन्धु बिछोहू। पिता वचन नहिं मनतेउँ ओहू।" में तो वे सीता ही नहीं, पूज्यचरण दशरथ को भी एक ओर उठाकर रख देते हैं। तुम्हारे जीवन का फल वहाँ मिल जाता है।

भ्रातृ-भक्ति में तुम्हारी अनन्यता ही नहीं, अन्धता भी थी। सगर्भा सीता को जनशून्य वन में छोड़ते भी तुम्हें आगा पीछा न हुआ। तुम ग्लानि से गल गये; सङ्कोच से दब गये, पर काम कर गये। तुमने भाई का मान निभाया और अन्त तक निभाया। एक बार सीता के मर्म-वचनों से विद्ध होकर तुम रामाज्ञा का उलङ्घन कर गये थे—सीता को अकेली छोड़ चले गये थे। क्या उसी कारण इस अन्याय पर भी तुम न बोले। राम ने जब सुग्रीव आदि की बात मानकर समुद्र से प्राथना करना आरम्भ किया था, तब तुमसे न रहा गया था। "कायर मन कर एक अधारा। दैव-दैव आलसी पुकारा।" तुमने कह ही डाला था। यदि सीता परित्याग पर भी लोकमत के विरुद्ध तुम्हारा स्वर ऊँचा उठा होता, तो हमें तुमसे कुछ कहना न था। कौन जाने तुम्हारे द्वारा उस दुखिया का कल्याण हो जाता। तुम्हारा वहाँ का मौन हमें अखरता है। तुमने स्त्रियों की कोमलता का ज्ञान ही भुला दिया था क्या? उर्मिला की तो कभी सुध करते भी हम तुम्हें नहीं पाते। कुछ भी हो, सुमित्रा नन्दन! तुम पुण्यवान् हो, एक तान हो। तुम्हारे चरित्र में एक

वीरोचित आन और भ्रातृ सेवा के लिए मनुजोचित त्याग है, जिसका लावण्य हमें तुम्हारी ओर खींच ले जाता है।

## १४—एक छड़ी की आत्म-कहानी

[ काल्पनिक ]

**पूर्व-विचार :—**

( १ ) मानसरोवर का तट।

( २ ) ब्रह्मपुत्र ; भागीरथी स्नान।

( ३ ) सागर का गर्भ।

( ४ ) कोलम्बो से रामेश्वर, बम्बई, कराँची।

( ५ ) सेठ के साथ रेगिस्तान में।

( ६ ) कवि के साथ नैनीताल; जन्मभूमि की दर्शनाभिलाषा।

मैं अपने पिता 'ओक' की अङ्क में क्रीड़ा करती और मानसरोवर के रमणीय तटपर विहार करती हुई हंसों की सुन्दर जोड़ियों को देख देखकर प्रफुल्लित होती थी। ब्रह्मपुत्र का निर्मल नीर मेरे पिता के चरण धोता और कलनाद करता हुआ न जाने कहाँ चला जाता था कि फिर लौटता ही न था। मैं कभी कभी सोचा करती कि यों ही जीवन के दिन जाकर फिर नहीं लौटते। स्वर्ण कमलों की रज से सुरभित पवन के झोंके मेरे कर-पल्लव हिला हिलाकर मुझे खेलाते थे। निर्मल नीलाम्बर के

नीचे बिछी हुई मानस-सर की श्वेत तथा शुभ्र जलराशि शुचिता की साक्षात् मूर्ति थी। अनेक मणि-शिलाएँ पड़ी हुई थीं, जिन पर कहीं कहीं मुनियों का मञ्जुल दर्शन मोद का कारण था। हिमाचल की मुक्ता-धवल चोटियाँ और कैलाश के दिव्य दर्शन मेरे सौभाग्य के सूचक थे। दिन रात निराली ही छवि रहती थी। प्रकृति का पुण्य भवन ही मानों वहाँ था। उस शुभ्र तथा शान्त तपोभूमि में जन्म लेकर मैं अपने जीवन को धन्य मान रही थी कि एक दिन मेरे पिताजी पानी में गिर पड़े और मैं भी काँपती हुई उनकी गोद में लिपट गई।

जल की प्रीति ही कितनी ? जो नित्य ही पिताजी का पाद प्रक्षालन करता था, वही उनकी समाधि स्थली बन गया। तल में पड़े हुए शिलाखण्डों की चोट खाते खाते मैं तो मूर्छित हो गई; पिताजी का क्या हुआ सो मुझे पता नहीं। मुझे जब चेत हुआ तो मैंने देखा कि मैं उनकी गोद से बिछुड़कर आसाम प्रान्त के ब्रह्मपुत्र के मोड़ पर एक खोखल में अटकी पड़ी हूँ। "पापी जल! तू ने क्या किया, किस जन्म का बदला लिया ?" कह ही रही थी कि एक लहर के चपेट में आकर फिर बह निकली। पाण्डवों के राजसूय यज्ञ की भूमि पाण्डुनगर के दर्शन करती हुई, ब्रह्मपुत्र से सिञ्चित प्रान्त का अवलोकन करती और डुबकियां लगाती चली जा रही थी कि पुण्य सलिला भागीरथी में स्नान करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। जिस अमृत के लिए सुर

समुदाय तरसता है, उसे अनायास ही पाकर मैंने अपने दुर्दिनों को भी धन्यवाद दिया। इस सुख से कुछ संतोष मिला ही था कि डेल्टा की पङ्किल भूमि में मेरे पाँव फँस गये। गंगा और ब्रह्मपुत्र की धारा भी हटकर बहने लगी और मैं वहाँ त्रिशङ्कु बनी अटकी रही। एक एक दिन करके दो वर्ष बीत गये; सोच लिया कि सड़ सड़कर यों ही प्राण जायँगे। फिर भी कभी कभी उद्धार की कल्पना किया करती थी। आशा बड़ी बलवती है, यदि यह न हो तो भय से ही मनुष्य के प्राण निकल जाया करें।

कालान्तर में घनघोर वर्षा हुई और नदियों में बाढ़ आई। मेरा भी ढूह ढह गया और मैं उछलती कूदती सागर की गोद में जा पड़ी। यहां मेरे ऊपर घोर सङ्कट आया। इधर तो नदी का प्रवाह आगे को ढकेलता था, उधर सागर की लहरें पीछे पटक देती थीं। उनके अन्योन्य-मुखालिङ्गन में मेरा बुरी तरह चर्वण हुआ। मेरी सारी खाल छिल गई। ज्यों त्यों करके समुद्र के क्रोड़ में शान्ति मिली। इतना विशाल जल-विस्तार मैंने पहले कभी न देखा था। उसे देखकर मेरी दृष्टि चौंधिया गई। परन्तु, तल पर तैरती हुई नौकाओं तथा जल-पोतों को देखकर कुछ धैर्य हुआ। समुद्र के तट का अवलोकन करती, और लहरों से टकराती हुई मैं अपने जीवन के दिन पूरे कर रही थी कि एक जलयान की कील में अटक गई। समुद्र के

वक्षस्थल को चीरता हुआ वह यान मुझे कोलम्बो ले पहुँचा। वहाँ उसने अपना लङ्गर डाला ।

उस बन्धन से मैं इतना दुखी थी कि मरने की दुआ मना रही थी। इतने ही में एक कारीगर की दृष्टि मुझ पर पड़ी, और वह मुझे अपने घर ले गया। तपोवन से छूटकर लङ्का में मुझे शरण मिली, यह सोच-सोचकर मैं बड़ी खिन्न थी कि इस कारीगर ने मेरा अङ्ग-भङ्ग करके मुझे तपाया। चाक़ू की नोंक से मेरी त्वचा को छीला, और मेरा मुँह मोड़कर मेरे ऊपर रंग-रोग़न चढ़ा दिया। कर्मों का फल-भोग समझकर मैंने यह सब कुछ सहा। फिर उसने मुझे एक सेठ के अर्पण कर दिया। उसके साथ साथ मैं रेलगाड़ी पर सवार हुई। इस परिवर्तन को देखकर मैं चकित थी, और भाग्य-लीला पर आश्चर्य कर रही थी। सेठ के साथ मुझे श्री रामेश्वर-धाम में शिवजी के दर्शनों का सु-अवसर मिला। भारत-माता के मुकुट से गिरकर फिर उसके चरण छू मैंने समझा कि अभी कुछ पुण्य शेष है। मलयानिल की पूत गन्ध का आनन्द लेती, दक्षिणी भारत का भ्रमण करती मैं सेठ के साथ बम्बई पहुँची। इस नगर में मैंने मनुष्य की बुद्धि का चमत्कार देखा। शान्ति और अशान्ति की तुलना करने बैठी ही थी कि स्टीमर में बिठाकर कराँची पहुँचाई गई। सेठ अपनी कोठी का निरीक्षण कर वहाँ से अपनी जन्म-भूमि जैसलमेर को चला। मार्ग में मरुस्थल की धूल फाँकती,

और ऊँट की पीठ पर चढ़ी जा रही थी। उस समय मेरे मनस्ताप की सीमा न थी। 'विधि-गति अति बलवान' के सिवाय मेरे मुख से कुछ न निकलता था।

इस रेगिस्तान में मेरे निर्वासन के तीन महीने राम राम करके कटे। सेठ फिर दिल्ली को चला, और अपने व्यवसाय की धुन में मुझे दिल्ली स्टेशन पर ही भूल गया। डिब्बे में कोई न देख पाया, तो एक कुली ने मुझे उठा लिया। वहाँ एक कवि की करुण-दृष्टि मुझ पर पड़ी, और उसने आठ आने पैसे देकर कुली से मुझे मोल ले लिया। मेरे जीवन के दिन कुछ फिरे। वह मुझे अपने साथ लेकर नैनीताल रहता है। मैं प्रातःकाल पर्वतीय प्रान्त में भ्रमण करती और सन्ध्या को तल्ली-ताल की सैर कर आती हूँ। वह एकान्त भ्रमण करता हुआ जब मुझे घुमाता चलता है, तो मेरे सिरे की नोंक पर उसकी दृष्टि एकाग्र हो जाती, और उससे उसकी कल्पना उड़ान भरने लगती है। उस समय उसके हृदय से जो भाव प्रसूत होते हैं, वे विश्व को नया सन्देश देते हैं। यह सुन सुनकर मैं भी फूली नहीं समाती हूँ। वह भी मुझे प्राणों से प्यारी रखता है।

अपने मित्रों के साथ वह कैलाश-यात्रा का विचार कर रहा है। यदि ऐसा हुआ, तो मैं फिर कैलाश-दर्शन कर सकूँगी, और उसे मान-सरोवर ले जाने के लिए अपनी सारी मौन-शक्ति लगा दूँगी; और यदि उसमें सफल हो गई, तो जन्म-भूमि के दर्शन

पा जाऊँगी। अवसर पाकर कवि के चरण पकड़ लूँगी और अपनी करुण-व्यथा से उसके हृदय को द्रवित कर मान-सरोवर में ऐसी डुबकी लगाऊँगी कि फिर न निकलूँगी। सम्भव है मेरी स्मृति में उस कवि के कुछ उद्‌गार भी निकल पड़ें, और मेरा न होना होने से भी बढ़ जाय।

## १५—पशुओं के साथ कठोरता

**विचार-तालिका :—**

(१) पशुओं के आनन्दमय दृश्य।
(२) पशुओं का सुख-दुख का ज्ञान।
(३) गाँवों की दशा।
(४) दुधारू पशु।
(५) अमेरिका और भारत की तुलना।
(६) सवारी के पशु।
(७) रक्त निकालने की क्रिया।

कुदकते हुए घोड़ों की गाड़ी में बैठकर चित्त कैसा प्रफुल्लित होता है। फूलों और हरियाली से जगमगाते हुए जंगल में जाते हुए रथ के बैलों के घुँघरुओं की घोर कैसी श्रुति-सुखद होती है। हृष्ट पुष्ट गायों की दुहती हुई धार की घर्र मर्र ध्वनि मुँह में लार ले आती है। धरती को छोड़कर चलते हुए शिकारी कुत्तों की उड़ान देखकर विनोद की सीमा नहीं रहती। सुनहरी और रुपहरी

झूलों के ऊपर रखे हुए रंग विरंगे हौदे सहित हाथी का झूमना देख हमारा भी सिर झूमने लगता है। ऐसे अवसरों पर हम पशुओं के साथ की गयी कठोरताओं को भूल जाते हैं। परन्तु, यह सिक्के का चमकता हुआ चेहराहै, उसकी दूसरी ओर कुछ और है।

मूक पशु अपनी वात कह नहीं सकता। परन्तु प्रत्येक प्राणी सुख दुख का वैसा ही अनुभव करता है जैसा कि मनुष्य। पशु अपने शरीर को सुख पहुँचाना चाहते हैं और ज्ञान शून्य होने के कारण शारीरिक सुख ही उनका तो सर्वस्व है। मनुष्यता के विचार से न सही, तो उनकी उपयोगिता तथा सेवाओं के विचार से ही उनके प्रति सदय व्यवहार हमारा कर्तव्य है। इस कर्तव्य का पालन हम कहाँ तक करते हैं, इस पर तनिक दृष्टिपात कीजिए।

गाँवों में जाइए ; बैलों की दशा देखिए। दिन भर हल जोतना पानी खींचना, गाड़ी चलाना उनका काम है। परन्तु, उनके खाने पीने की हमें कितनी चिन्ता है ? ठीक समय पर चारा देना वा पानी पिलाना तो विरले ही किसान जानते हैं। पानी के लिए तो उन्हें पोखरों में ही छोड़ दिया जाता है और कभी कभी तो बेचारों को कीचड़ में से चूस चूसकर पानी पीना पड़ता है। काम लेते समय किसान के हाथ में एक काँटेदार छड़ी रहती है, जिसे वह उनके पिछले भाग में चुभोता रहता है। कितने ही बैलों के

पुट्ठों पर इस प्रकार के छेदों का छत्ता सा बन जाता है। तिस पर उनकी खुराक के लिए साफ़ और वारीक भूसा भी नहीं, दाने के तो दर्शन ही कहाँ? कभी कभी तो पेड़ों की पत्तियों से उनके दिन कटते हैं। ज़रा वलहीन हुए कि उन्हें बेचकर कटने भेज दिया।

दुधारू पशुओं के साथ दूध देते समय के और ठाल्‌ समय के व्यवहार में आकाश पाताल का अन्तर है। स्वार्थ का इससे अच्छा उदाहरण कहीं ही मिले तो मिले। जहाँ चारागाह हैं, वहाँ तो बेचारे धरती माता की गोद में कुछ सहारा पा लेते हैं। परन्तु ज़मींदारों के बढ़ते हुए पेट में चारागाहों का घास फूँस भी समाया जा रहा है। वे तो भूमि के टुकड़े टुकड़े को जुताऊ बनाने पर तुले हैं। यदि उनका बस चले तो वे रोटियाँ भी सोना, चाँदी, पीतल, ताँबे को बनाकर खायं। परन्तु, भगवान्‌ की लीला अनन्त है। कृत्रिमता के इन भक्तों का अधिकार परिमित है। जहाँ चारागाहों की कमी है, वहाँ के पशुओं पर घोर संकट रहता है। बुरे से बुरा चारा, सो भी भरपेट नहीं मिलता। जिनका दूध पी पीकर हम पुष्ट हुए, काम निकलने पर उन्हींकी इतनी उपेक्षा! कृतघ्नता की हद है। उस समय हम इतना भी तो नहीं सोचते कि स्वस्थ और पुष्ट पशुओं का दूध ही हमारे लिए विशेष हितकर है। आर्थिक दृष्टि से भी निर्वल पशु कैसे अधिक दूध दे सकता है?

सुना है कि अमेरिका में गायों का दूध दुहते समय पियानो (एक मधुर बाजा) बजाया जाता है। गायें उसकी तान में

मस्त होकर सारा दूध प्रसन्नतापूर्वक छोड़ देती हैं। जरा हमारे यहाँ की कथा सुनने के पूर्व हृदय को थाम लीजिए। कलकत्ते में गायों के छोटे छोटे बछड़ों को इसलिए मार डाला जाता है कि उनके बाँधने को स्थान कहाँ से आवे, और दूध का कुछ भाग भी उनके पेट में चला जायगा। उनकी खाल में भूसा भरकर गायों को धोखा दिया जाता है कि मानों उनका बच्चा जीवित है। यह तो पशुओं के अज्ञान से लाभ उठाने की बात हुई। अब और लीजिए। गायें प्रायः दूधको चढ़ा लेती हैं। इसलिए उनकी योनियों में उनकी पूँछ का झब्बा धँसा दिया जाता है और कोई नृशंस तो अपना हाथ तक उसमें डाल देते हैं। इस क्रिया को वहाँ 'फूका' कहते हैं। इस क्रिया से दूध चढ़ाने में वे असमर्थ हो जाती हैं। यह है हमारी गोभक्ति का एक नमूना। दूसरा लीजिए। कुछ दिनों तक केवल आमों की पत्तियाँ गाय को खिलाने से उसके पेशाब में एक प्रकार का हरा रंग पैदा हो जाता है, जो बड़े मोल का होता है। इस लालच से अनेक गायों को केवल आम की पत्ती खाने को दी जाती है। इसका फल यह होता है कि गाय थोड़े दिन पीछे मर जाती है। रिस रिस कर प्राण निकलना इसे कहते हैं। कहिए, अब भगवान् कृष्ण के भक्त हम हैं, या अमेरिका के वे निवासी जो बाँसुरी की भाँति पियानो की तान सुनाकर गायों को सुख देते हैं? तभी तो वे नित्य नया नवनीत खाते और दूध की नदियाँ बहाते हैं

और हमारे लिए बन गये हैं वनस्पति घी, कोकोजिम, और सूअर तथा साँपों तक की चर्बियाँ। क्या आपको पता है कि इङ्गलैण्ड में एक गाय का मूल्य २५०००) तक है ?

सवारी और बोझे के पशुओं की दशा पर भी रोना आता है। किराये के घोड़ों में कितने ही ऐसे होते हैं, जो महादुःख भोगते हैं। उन्हें खराक तो कम दी जाती है और काम लिया जाता है अधिक। यदि तेज न चलें तो बड़ी निर्दयता के साथ उन्हें पीटा जाता है। इक्केवालों की घोड़ों की रास में प्रायः चमड़े के तस्मे बँधे रहते हैं। जब वे उन्हें घुमाकर मारते हैं तो घोड़ों के मर्म-स्थान पर चोट लगती है। कैसा हृदय-विदारक दृश्य है ! इक्के-वाला तो जीविका के फेर में अन्धा बन ही जाता है, सवारियाँ भी अपना उत्तर-दायित्व नहीं समझतीं। पहले तो मरियल घोड़ों-वाले इक्कों में बैठना ही अधर्म, फिर पैसों के लोभ से बैठ भी गये तो जल्द हाँकने की पुकार मचती है। इस प्रकार बैठनेवाले भी पाप कमाते हैं। इस अत्याचार से वे अधिकारी भी नहीं बच सकते, जो ऐसे इक्कों को किसी कारण से पास दे देते हैं। बोझे से लदे हुए बैलों गधों आदि को देखिए। प्रायः उनके पैर एक दूसरे से लगते हैं और उनमें लोहू से भरे घाव हो जाते हैं, परन्तु उनका पीछा नहीं छोड़ा जाता। सामर्थ्य से अधिक लदाई के साथ-साथ डंडे का प्रहार मानों उनकी सेवा का उपहार होता है।

सच तो यह है कि इस दिशा में हमारा नैतिक पतन इतना हो गया है कि हम मनुष्य कहलाने योग्य नहीं रहे।

माँस के लिए भी पशुओं का बलिदान किया जाता है। इस तुच्छ जीवन के लिए यह कठोर कर्म कहाँ तक उचित है इसे तो विचारशील ही जानें, परन्तु मारने की विधियों पर विचार करना आवश्यक है। हमने अपनी आवश्यकताओं के पीछे जीव का तो कुछ मूल्य ही नहीं रहने दिया। इतने पर भी हमारी सभ्यता की डींग बड़ी भारी है। अलमोड़ा के पास एक पहाड़ी है। यदि मैं भूल नहीं करता तो उसका नाम मोती पहाड़ी (Pearl-Hill) है। बड़ा सुन्दर नाम है और काम ? "विष-रस भरा कनक घट जैसे" वहाँ जीवित पशुओं का रक्त निकाला जाता है। किसलिए सो पता नहीं। सरकार की ओर से वहाँ एक कार्यालय है, जहाँ पशुओंको खूब मोटा ताजा किया जाता है। फिर एक मशीन द्वारा उनका रक्त निकालते हैं। सुना है रक्त निकलते समय पशुका काँपना रौरव नरक की यंत्रणा की सुध दिलाता है। रक्त निकालने पर फिर उसे खूब खिलाया-पिलाया जाता है, और मोटा होने पर फिर वही पाशविक क्रिया की जाती है। दो तीन बार में बेचारा पशु प्राण दे बैठता है। कहा जाता है कि रक्त निकालने का यह सुधरा हुआ ढंग है। अधिक से अधिक रक्त चूसने की इस क्रिया को हम क्या कहें ? इसमें सन्देह नहीं कि यह मनुष्यता का नंगा नाच है।

# १९—कर्तव्य

पूर्व विचार:—

( १ ) कर्तव्य की महिमा और क्षेत्र।

( २ ) कहना और करना ; कर्तव्य की मूर्तियाँ।

( ३ ) कर्तव्य की कठोरता ; राम, प्रताप, हरिश्चन्द्र।

( ४ ) कर्तव्य की मिठास।

( ५ ) कर्तव्य-वीर।

कर्तव्य की महिमा अपार है। इसके मर्म को जान लेना जीवन के तत्व को पहुँच जाना है। मनुष्य मात्र का जन्म कुछ करने के लिए हुआ है और कुछ कर जाना ही कर्तव्य का पालन है। इस प्रकार करनी के अवसर जीवन में प्रायः आते जाते ही रहते हैं। जिस अवसर पर जो करणीय है, वही हमारा कर्तव्य है, धर्म है। करणीय कर्मों की संख्या निश्चित नहीं की जा सकती। अनेक सत्कार्य हैं, जिनमें कर्तव्य-पालन के अवसर आते हैं। अपनी-अपनी शक्ति के अनुसार उन सत्कार्यों का पूरा करना ही हमारा कर्तव्य है। उदाहरण के लिए, भूखे को अन्न देना कर्तव्य है; गिरते को उठाना कर्तव्य है; दीन-दुखियों की सहायता कर्तव्य है; साधुओं की रक्षा और पापी को दण्ड देना कर्तव्य है; न्याय पर दृढ़ रहना और दया दिखाना कर्तव्य है; सत्य, स्वत्व, धर्म, न्याय वा प्रण पर वलि हो जाना कर्तव्य है। इसी प्रकार और भी

समझिए। इन कर्तव्यों में कुछ कर्तव्य सामान्य हैं, जो मनुष्य जन्म लेने ही के कारण हमारे धर्म हैं और कुछ ऐसे हैं, जिनका भार हमने स्वयं अपने ऊपर ले लिया है। दूसरे प्रकार के कर्तव्य हमारे विशेष कर्तव्य कहलाते हैं। जैसे, विद्याध्ययन प्रत्येक व्यक्ति को उचित है, परन्तु वही विद्यार्थी का परम कर्तव्य है। इसी प्रकार प्रत्येक व्यक्ति की धारणा के अनुसार कोई कार्य-विशेष उसका प्रधान कर्तव्य बन जाता है।

कहना जितना सरल, करना उतना ही कठिन है। इसलिए कर्तव्य वीरों को कठिनाइयों को पार करने के लिए सदैव कटिबद्ध रहना पड़ता है। उनका जीवन उनके कर्तव्य में खो जाता है। उनका सुख, उनका आनन्द, सब कुछ कर्तव्य के अर्पण हो जाते हैं और कर्तव्य करके उन्हें एक अलौकिक आनन्द का अनुभव होता है,जो इहलोक के आनन्दों से कहीं बढ़कर है। अपने चारों ओर ही आँख खोलकर देखिए, कर्तव्य की मूर्तियाँ मुस्कुराती हुई खड़ी हैं। सूर्य, चन्द्रमा, तारे, नक्षत्र, पृथ्वी, पवन, जल, अनल सब अपने-अपने काम में ऐसे लीन हैं, मानों इन्हें अपने तन की सुध ही नहीं। क्या मजाल, इनके कर्तव्य में तनिक भी ढील हो जाय वा थोड़ी-सी देर भी वे थककर बैठ जायँ। जहाँ डट गये, डटे हैं। कर्तव्य के सामने फूल खिलता, अपनी गन्ध छोड़ता और मुरझा जाता है। चाहे वह उपवन में हो, चाहे निर्जन वन में; चाहे उसे कोई देखे, चाहे न देखे, वह अपने कर्तव्य में मग्न है।

कर्तव्य की कठोरता भी बड़ी विलक्षण है। साधारण दृष्टि में तो उसका प्रदर्शन अनौचित्य की सीमा को पहुँच जाता है। परन्तु, जो कर्तव्य पर आरूढ़ है, वही जानता है कि उसे किन भावनाओं से प्रेरित होकर वैसा करना पड़ता है। अग्नि का धर्म है जलाना। इस कर्म में त्रुटि न करना ही उसका कर्तव्य है। फिर यदि गोद का बालक भी भूल से उसके पास पहुँचता और उसे लेने को हाथ बढ़ाता है, तो अग्नि उसे तुरन्त जला देता है। इससे अधिक निर्दयता और क्या होगी ? परन्तु, प्रकृति के नियमों में इतनी अटलता न हो, तो उसका व्यापार ही बन्द हो जाय। तनिक ढील के पीछे न जाने क्या से क्या हो जाय ? कर्तव्य जो न करा दे सो थोड़ा है। राम के सामने निरपराधा, सती-शिरोमणि, सगर्भा सीता खड़ी हैं और वे हृदय पर वज्र रखकर लक्ष्मण को उनके परित्याग की आज्ञा दे देते, तथा लक्ष्मण उसे पालन करते हैं। महाराना प्रताप के राजकुमार और राजकुमारी वन में वृक्षों की छाल के आटे की रोटियाँ खा रहे हैं, उन्हें भी बिल्ली छीन ले जाती है और वे पत्थर बन बैठे देखते हैं। राजा हरिश्चन्द्र का प्राणाधार पुत्र मर जाता है, रानी शैव्या उसे मरघट में लाती है; उसके पास केवल एक ही कफ़न है; उसका विलाप सुनकर पत्थर पसीजते और वृक्ष रो देते हैं, परन्तु कम्बल और लकुट लिये राजा आते और बिना कर चुकाये उसकी मृतक-क्रिया भी नहीं होने देते हैं। अभी अभी कुछ ही महीनों की बात है,

अटलांटिक महासागर के बरमूदा द्वीप-समूह में एक भारी तूफ़ान आया ; जहाज़ डूबने लगा। रक्षा के लिए नावें आगईं, परन्तु संख्या में कम थीं। जहाज़ का कप्तान और उसके सहायक ३५ कर्मचारी, तब तक नावों पर आकर प्राण बचाना नहीं चाहते, जब तक कि एक भी यात्री शेष है। फलतः सब के सब अपना काम करते हुए सागर के अनन्त गर्भ में सदा को सो जाते हैं। इस आत्म-बलिदान का कारण क्या है ? केवल कर्तव्य की प्रेरणा।

कर्तव्य में ऐसी क्या मिठास है, जो इन सब कठोर कर्मों को करा डालती है ? हाँ, उसमें कुछ ऐसी ही मिठास है, जिसके वर्णन में वाणी मौन है। कर्तव्य-पालन की एक लगन होती है और उस लगन में अपना पराया नहीं देखा जाता। उस मार्ग में संकीर्णता नहीं, उसका पथ सब के लिए खुला हुआ है। उसकी प्रेरणा परमात्मा के द्वारा अन्तर-ध्वनि से होती है; उसकी पूर्ति से शान्ति तथा संतोष लाभ होता है। चार आने का मज़दूर काम करके कैसी सुख की नींद सोता है। प्रजा को सुखी करके राजा के मनोरञ्जन की सीमा नहीं रहती। रोगी को चंगा करके वैद्य वा डाक्टर का हृदय छलाँगें भरने लगता है। पानी में डूबते हुए को बचाकर तैरनेवाला अपने को धन्य मानता है। शिष्य को विद्या वितरण कर आचार्य को अनन्त आह्लाद होता है। प्रतिद्वन्द्वी को पछाड़कर पहलवान् प्रफुल्लित

हो जाता है। इनका सुख यदि इन्हींसे पूछा जाय, तो वे भी कह न सकेंगे, अनुभव ही कर सकते हैं।

जो अपने कर्तव्य-पालन में जितना कुशल है, जितना सचेत है, उसकी महिमा उतनी ही महान् है। उसकी कीर्ति भुवनव्यापिनी और उसका चरित्र सुर-वन्द्य होता है। उसके चरण-चिह्नों को देख औरों को दिशा सूझती है। "महाजनो येन गतः स पन्थाः" अर्थात् जिस मार्ग से बड़े जन गये हैं वही मार्ग है, यह मर्यादा ऐसे ही पुरुष-पुङ्गवों द्वारा स्थापित होती है। वे ही जाति, समाज और राष्ट्र के अग्रगन्ता होते हैं। ऐसे ही कर्मवीर मानव-कुल के दीपक होते हैं। वे कर्तव्य-पालन ही से असम्भव को सम्भव कर दिखाते और जीवन में विजय पाते हैं।

## १७—आलस्य

विचार-सूची :—

(१) "अजगर करें न चाकरी, पंछी करें न काम।"
(२) निद्रा का अर्थ, अर्जुन, नेपोलियन, लक्ष्मण, कुम्भकर्ण।
(३) आलस्य के सखा; सिंह का पुरुषार्थ।
(४) दैनिक जीवन; नगर और गाँव की दशा।
(५) अपनी सेवा; वुडरो विलसन; गाँधी।
(६) हमारी प्रतिज्ञा।

"अजगर करें न चाकरी, पंछी करें न काम।
दास मलूका कहि गये, सब के दाता राम॥"

ऐसी ही उक्तियाँ हैं, जो आलसियों के मुख से सुनी जाती हैं। अकर्मण्य जीवों को उन्हें सुनकर संतोष भी हो जाता है। परन्तु, उनमें तत्व कितना है इसकी ओर से वे आँखें मूँद लेते हैं। ऊपर के दोहे में यह ठीक है कि अजगर चाकरी नहीं करते, परन्तु पड़े-पड़े मिट्टी भी तो खाते रहते हैं, उन्हें हमारे-से दिव्य पदार्थ भी तो नसीब नहीं होते। इसीसे प्रकट है कि अजगर का जीवन धूल चाटने का जीवन है। पक्षियों का काम न करना हमारी समझ में नहीं आता। हाँ, मनुष्य महाशय ने यदि समस्त सृष्टि को अपनी ही बपौती समझ लिया हो, तो संभव है कि पक्षी कुछ नहीं करते और पराई सम्पत्ति पर हाथ फेंकते हैं। हमें तो पक्षियों का जीवन पुनीत जीवन दृष्टि आता है, हम उसमें पद-पद पर कर्मशीलता के लक्षण पाते हैं। उषःकाल में ही सदैव उठकर चहचहाना आलस्य को ढकेल देना नहीं तो क्या है? दाने-दाने को चुनकर खाते हुए फुदकते फिरना स्फूर्ति के झूले में झूलना नहीं तो क्या है? वही फल-मूलादि खाना, सो भी बावन तोले पाव रत्ती, क्या ऋषि-जीवन की सात्विकता की समता नहीं? अमेरिका का महान् आविष्कर्ता एडीसन दिन रात में केवल दो घंटे सोया करता था, सो भी चार वार में आधा-आधा घंटा करके। वह कहा करता था कि मैं इतना स्वल्प भोजन करता हूँ कि चिड़ियों की भाँति

रहता हूँ। उन्हीं चिड़ियों को अपने घेरे में घसीटना, हम तो कहेंगे, आलसियों की अलस-कल्पना का एक नमूना है।

निद्रा कर्मवीरों को विश्राम देती, और परिश्रम-जनित आलस्य को दूर हटाकर उन्हें चैतन्य वना देती है। वही आलसियों की शरण-स्थली वनकर उन्हें 'शनैश्चर' बनाती है। अर्जुन को गुडाकेश कहा जाता था। गुडाकेश उसे कहते हैं जिसने निद्रा को वशीभूत कर लिया हो। नेपोलियन सात सात दिन तक लगातार घोड़े की पीठ पर चढ़ा रहता था। जब भगवान् राम और देवी सीता शयन करते थे, तब धनुष बाण चढ़ाये और वीरासनपर वैठे हुए उद्ग्रीव लक्ष्मण जागते दृष्टि आते थे। तभी तो विजय-श्री उनके गले में जयमाल डालती थी। उधर कुम्भकर्ण, रावण आदि का वृत्त किससे छिपा है ? "कुम्भकर्णी निद्रा" एक कहावत वन गई है। जागृति देवत्व की और आलस्य दैत्यत्व की पहिचान है।

आलस्य के आते ही रोग, दारिद्र्य, विनाश, मलिनता, पराधीनता आदि उसके सखा भी एक-एक करके आ जाते हैं। आलसी की इच्छाशक्ति निर्वल होने लगती और उसे अपनी शक्ति में अविश्वास उत्पन्न हो जाता है। छोटे से छोटा काम भी उसे पहाड़ प्रतीत होता है। वह भाग्य-वादी बन जाता और पुरुषार्थ को दूर ही से प्रणाम करता है। वह नहीं सोचता कि "न हि सुप्तस्य सिंहस्य प्रविशन्ति मुखे मृगाः।" अर्थात् सिंह जैसे

पुरुषार्थी के मुँह में भी उसके सोते समय पशु अपने आप नहीं चले जाते। बड़े से बड़े पराक्रमी को भी परिश्रम से ही सब कुछ मिलता है।

अपने नित्य-जीवन में ही हम आलस्य के कारण कितने कष्ट उठाते हैं, सोचने की बात है। भगवान् के बिना मूल्य दिये हुए अमूल्य पदार्थ शुद्ध जल, वायु आदि का ही सेवन हममें से कितने करते हैं ? यदि प्राण-धारण करने के लिए वे आवश्यक न हों तो, हम तो उन्हें छोड़ ही दें। हमारे सामाजिक-जीवनके अनेक दुःखों का मूल भी यही आलस्य है। गाँवों के सादा जीवन में भी आलस्य का इतना प्रवेश हो गया है कि लोग पड़े-पड़े हुक्का गुड़-गुड़ाते रहेंगे, परन्तु घरों को भलीभाँति लीपेंगे पोतेंगे भी न। घूरों की सड़ाँयद सूँघते रहेंगे, परन्तु चार पांव आगे बढ़ाकर कूड़ा न डालेंगे। शहरों की गन्दगी का तो वर्णन न करना ही अच्छा। चुंगी का संगठन न हो, तो 'नगर' का अर्थ 'न रक' सोलहो आने ठीक उतरे। चुंगी के होते हुए भी बेचारे ग़रीबों की गलियों में जाइए, वहाँ नरक से कम यातना नहीं। आलस्य इतना कि अपनी बला दूसरों के सिर पर फेंक देना चतुराई समझी जाती है और कोसा जाता है सरकार को, भाग्य को, कलि-काल को।

औरों की सेवा तो दूर, हम अपने शरीर को भी कभी-कभी उतार फेंकना चाहते हैं। कहार नहीं आया, बैठे हैं। क्यों नहायँ,

शान बिगड़ जायगी। गन्दगी रहे, रहने दो; रोग आए, आने दो। हम बड़े आदमी हैं, काम करना अपना काम नहीं। कैसे तुच्छ विचार हैं ? अमेरिका का प्रेसीडेंट वुडरो विल्सन अपने कमरे में आप झाड़ू लगा सकता है; महात्मा गाँधी अपना कुरता आप धो सकते हैं; परन्तु, भारतीय बालक भी अपना काम आप करते लजाने लगे हैं। बड़प्पन का यह भाव रह गया है, और पराधीनता प्राण निकाले लेती है। "आत्मदासाः तपस्विनः" अर्थात् तपस्वी अपने सेवक आप होते हैं; आर्यों का यह आदर्श था। परन्तु, अब हम तपस्वी नहीं रह गये; भोगी और फलतः रोगी हो गये हैं। आलस्य ने यहाँ अड्डा जमा लिया है।

यदि इस पापी से पीछा छुड़ाना है, तो आज से हम प्रतिज्ञा करें कि कभी आलस्य न करेंगे। प्रातःकाल आँख खुलते ही शय्या को छोड़कर खड़े हो जायँ और बिस्तर लपेट कर रख दें। अपने नित्य-कर्म अपने हाथ से करें, उनमें पराधीन न हों। हाथ-पावों को हिलने दें और शरीर में फुरती आने दें। अपनी इच्छा को बलवती बनायें और संकल्प पर दृढ़ रहें। अपने शरीर, अपने मन पर स्वाधीनता प्राप्त करें। तभी हम सच्ची स्वाधीनता पाने के अधिकारी होंगे और हम न केवल अपना, वरन् औरों का भी कल्याण कर सकेंगे। परमेश्वर से नित्य हमारी पहली प्रार्थना यही हो कि भगवान्! हमें आलस्य से सदैव दूर रखिए।

# १८–आदर्श का प्रभाव

विचार सूची :—

(१) मनुष्य उन्नतिशील प्राणी है।
(२) मानुषी बुद्धि की विशेषता।
(३) आदर्श का महत्व।
(४) आदर्श का क्षेत्र ; एकलव्य का दृष्टान्त।
(५) आदर्श आत्माएँ ; नेलसन, प्रताप, नेपोलियन, बुद्ध, ईसा आदि।
(६) आदर्श के पात्र।
(७) प्रकृति का परिवर्तन।

मनुष्य उन्नतिशील प्राणी है। यद्यपि चिड़ियों के बच्चों की भाँति वह पंख निकलते ही बिना सिखाये उड़ नहीं सकता तथापि अपनी बुद्धि के बल से उसने जिन वायुयानों का आविष्कार किया है। उनसे वह न केवल उड़ता है, किन्तु अनेक विस्मय-जनक कार्य करता है। उसके ज्ञान का विकास धीरे धीरे, परन्तु दूरगामी और चिरस्थायी होता है। मानवीय ज्ञान के छिपे हुए अङ्कुरों के ऊपर से ज्यों ज्यों अज्ञान का परदा हटता जाता है, त्यों त्यों उसकी शक्तियाँ प्रकाश में आती जाती हैं। इस विकाश में उस के आसपास की परिस्थितियाँ, संगीति शिक्षा, विचारों का आदान

प्रदान, अवसरों का सुयोग, और आदर्श का प्रभाव इत्यादि अनेक साधनों का हाथ रहता है।

यों तो, पशु पक्षियों को भी सिखाने से वे बहुत से काम करने लगते हैं। तोते राम रट लेते हैं; बन्दर, रीछ नाच-तमाशे दिखाते हैं, घोड़ों में नई नई चालें आ जाती हैं। परन्तु, ये सब मनोविनोद की सीमा तक ही रहते हैं। मनुष्य की बुद्धि पर शिक्षा का विचित्र ही प्रभाव पड़ता है। उसकी सोती हुई शक्ति में चमत्कार उत्पन्न हो जाता है। जैसे सूर्यकान्त-मणिपर प्रकाश की किरणें पड़ते ही वह प्रज्वलित हो उठता है, वैसे ही मानव-बुद्धि में ज्ञान के आलोक के स्पर्श से एक अपूर्व स्फुरणा उत्पन्न हो जाती है। उसकी दशा वैसी ही होती है, जैसी कि जल की तरङ्गों पर तैल की बूँद की। वह प्राप्त की हुई शिक्षा को न केवल ग्रहण ही करती, वरन् उसे बढ़ा-बढ़ाकर विविध प्रकार से व्यक्त करने लगती है। इस क्रिया में वह कभी कभी गुड़-रूपी गुरू की चेली शक्कर बन जाती है। विचारशीलों की इस बुद्धि-विचक्षणता के कारण ही तत्वज्ञान की उन्नति होती रहती हैं।

विकास की यह गुप्त शक्ति ईश्वरीय प्रसाद है। इसके उभारने में आदर्श से बढ़कर अन्य कोई साधनकाम नहीं करता। गुरु जब शिक्षा देता है, तब शिष्य की बुद्धि की पहचान करता है और उसी के अनुरूप शिक्षा की योजना का कार्य गुरु के ही ऊपर निर्भर रहता है। सम्भव हैं इसमें गुरु से भूल हो जाय, और

उसका प्रभाव अभीष्ट के प्रतिकूल हो। परन्तु आदर्श में इच्छा-रूप गुणों का चुनाव सर्वथा सीखनेवाले के अधीन है। जिस ओर उसकी दैवी शक्तियों का झुकाव हो, उधर ही उसे मार्ग मिल जाता है। सीखने का यही ढङ्ग स्वाभाविक है, इसलिए यह सैकड़ों उपदेशों से बढ़कर है। इसके अतिरिक्त कोरे उपदेशों के रूप की कल्पना ही करनी पड़ती है, और आदर्श के साथ शिक्षा मानों सजीव होकर सामने खड़ी हो जाती है। आदर्श साकार प्रतिमा के सामान है और कोरा उपदेश निराकार ईश्वर के तुल्य। इसलिए पहला सुबोध है और दूसरा दुरधिगम्य।

आदर्श का क्षेत्र सर्वत्र है। कुटियों से लेकर प्रासादों तक, अपढ़ों से लेकर धीमानों तक इसकी महिमा समान है। आचार्य द्रोण के धनुर्विज्ञान कौशल की चर्चा जब वन-प्रदेश में पहुँची, तो भोले-भाले एकलव्य नामक भील के हृदय में महत्वाकांक्षा का अङ्कुर उभर आया। उसने आचार्य के चरणों पर शीश जा झुकाया और धनुर्विद्या-शिक्षण की जिज्ञासा प्रकट की। यद्यपि वंशाभिमान ने उस दीन की उत्कण्ठा को ठुकरा दिया, तथापि आदर्श ने उसकी बाँह पकड़ी। वह गुरु द्रोण की प्रतिमा बनाकर श्रद्धा सहित तीर छोड़ने का अभ्यास करने लगा। फल यह हुआ कि उसने कालान्तर में आचार्य के प्रिय शिष्य तथा अद्वितीय धनुर्धर अर्जुन की समता कर दिखाई। यह देख द्रोण स्तम्भित रह गये। गुरु का नाम पूछने पर भेद खुला तो उनके

आश्चर्य की सीमा न रही। आदर्श के प्रभाव का यह एक ज्वलन्त उदाहरण है कि केवल दृढ़ इच्छा का बल पाकर आदर्श क्या कर दिखलाता है।

जिसके सामने उच्च आदर्श है, वही ऊँचा चढ़ सकता है। यही नहीं, वह अपनी पतितावस्था में भी आदर्श की ओर देखता हुआ अपने को सँभाले रह सकता है। आदर्श पुरुष किसी विशेष देश वा जाति के नहीं होते; वे सबके हैं। उनके गुण समस्त संसार की सम्पत्ति हो जाते हैं; वे जगत् के जातीय धन हैं। क्या वीरवर नेलसन का पराक्रम केवल इँगलैंड तक ही परिमित है? क्या महाराना प्रताप की धीरता और वीरता केवल हिन्दुओं की ही सम्पत्ति है? क्या नेपोलियन का अदम्य उत्साह फ्रांस का ही अधिकार है? क्या महात्मा बुद्ध, ईसा, मुहम्मद आदि के सिद्धान्त एकदेशीय हैं? कदापि नहीं, इन आदर्शों से समस्त मानव-जाति का उपकार हो रहा है। इनकी ओर प्रत्येक होनहार व्यक्ति की आँखें उठती हैं। इनकी आत्माएँ भूतकाल के गर्भ में सो नहीं गईं, वे भविष्य के लिए भी वैसा ही सन्देश दे रही हैं, जैसा कि उन्होंने अपने जीवनकाल में दिया था। ऐसी ही आत्माओं के पवित्र सौरभ से वायुमण्डल परिपूरित हो रहा है, जिसमें साँस ले-लेकर अन्य आत्माएँ भी पवित्र होती हैं।

आदर्श के इस प्रभाव को देखकर कौन नहीं चाहेगा कि वह भी आदर्श-जीवन बनाने की चेष्टा करे। अपनी-अपनी मनोवृत्ति

के अनुकूल आदर्श का चुनाव प्रत्येक व्यक्ति का कर्तव्य है। हाँ, अपनी शक्ति की ओर भी ध्यान रखना चाहिए। जिस प्रकार विजली वादलों के ही गर्भ में छिप सकती है, उसी प्रकार आदर्श की विद्युच्छक्ति को भी मेघ-गम्भीर पुरुष ही धारण कर सकते हैं। केवल आदर्श के दर्शनों पर मुग्ध होने से काम नहीं चलता। उसकी प्राप्ति के साधन-स्वरूप दृढ़ संकल्प, कर्मशीलता, अध्यवसाय आदि गुण भी होने चाहिए। जैसा पात्र होगा, वैसा ही प्रभाव उस पर आदर्श का पड़ेगा।

क्या वुरी प्रवृत्तिवालों को वुरा ही आदर्श ढूँढ़ना चाहिए, यह भी एक प्रश्न हो सकता है। जीवन में कभी-कभी ऐसे अवसर आया करते हैं कि प्रवृत्तियों में घोर परिवर्त्तन हो जाता है। महर्षि वाल्मीकि का उदाहरण सबके सामने है। किस प्रकार एक घटना ने उनको व्याध से ऋषि बना दिया! यदि वुरी वृत्ति-वाला भी अच्छे आदर्श को ग्रहण करेगा, तो उसकी प्रवृत्ति में परिवर्तन आरम्भ हो जायगा; विचारों की शुद्धता उसमें आने लगेगी और वह अपने आदर्श का उपयुक्त पात्र वन जायगा। प्रवृत्ति के अनुकूल आदर्श ढूँढ़ने से यह अभिप्राय नहीं कि दुर्गुणों का आदर्श ढूँढ़ा जाय। पवित्र भावना, उन्नति का प्रथम साधन है; दुर्गुण तो पतन के पायक हैं। वीरता, देशभक्ति, सत्यता, दानशीलता, सेवा, दया, पवित्रता आदि गुण हैं, जो आदर्श के प्राण हैं। आदर्श में अन्य गुणों के साथ किसी एक की प्रधानता

हाती है। वही गुण हमारी प्रवृत्ति का पथ-प्रदर्शक और हमारी उन्नति का हेतु होता है।

## १६—उत्साह

**विचार-सूची :—**

(१) शरीर की चेतनशक्ति; उसका प्रभाव।
(२) उत्साह ही जीवन, अनुत्साह ही मरण है।
(३) उत्साह में विश्वास; आनन्द का आश्रय।
(४) अभिमन्यु, नेपोलियन, लव, कुश।
(५) पुरुष-सिंह; परिणाम।

कभी तो हमारा हृदय काम करने के लिए हिलोरें लेने लगता है और कभी हम निष्क्रियता की ओर झुक जाते हैं। यह क्यों? कारण यह है कि हमारे शरीर में जो चैतन्य शक्ति है, उसके जाग्रत रहने पर तो हृदय में उमङ्गें उठती हैं और जब वह किन्हीं अन्य चेष्टाओं से दब जाती है तो शिथिलता आने लगती है। यों तो जबतक प्राण शरीर में है, हृदय की धड़कन बन्द नहीं हो सकती; परन्तु उसमें उठती हुई उमङ्गों के समय के कम्पन और चेष्टाशून्य समय के कम्पन में बड़ा भारी अन्तर है। एकमें चेतनता का, और दूसरे में जड़ता का निवास है। चेतनता की इस अवस्था को ही उत्साह की अवस्था कहते हैं।

उत्साह ही जीवन और अनुत्साह ही मरण है। उत्साह से भरा हुआ हृदय भवसागर की वाधाओं की चिन्ता न करता हुआ, इस प्रकार आगे बढ़ता है, जैसे कोई जलयान समुद्र की अनन्त जलराशि पर लहराता हुआ जा रहा हो। वह जीवन को खेल समझता है और सदैव विजय की ही आशा रखता है। इसके विपरीत, उत्साहहीन पुरुष, जीवन-जलनिधि में पड़कर अपने हाथ-पाँव चलाना भूल जाता और हुप् हुप् करता हुआ रसातल की ओर जाता है। पहला कर्मवीर सिपाही की भाँति कमर कसे हुए निर्द्वन्द्व घूमता है, दूसरा कायरता का कङ्काल लिये हुए रक्षा का स्थान ढूँढ़ता है, अनुत्साही की आँखों के आगे सदैव अँधेरा ही अँधेरा रहता है, उसे सूझता ही नहीं कि किधर जायँ। अपना जीवन तक उसे भार हो जाता और संसार उसे असार प्रतीत होता है। ऐसे ही पुरुषों को जीवन्मृत कहते हैं, अर्थात् वे ज़िन्दा ही मुर्दा हैं।

जिन्हें उत्साह की शक्ति में विश्वास है, वे सदैव साहस का सहारा लेते हैं। कर्म ही उनका विशाल क्षेत्र है, और निरन्तर उद्योग ही अमोघ अस्त्र। वे विफलताओं से घवराते नहीं, वरन् उनसे पाठ सीखकर दूने उत्साह से काम करते हैं। सिद्धि उनके पीछे-पीछे चलती है। पराये मुख की ओर देखना वे जानते ही नहीं। अपना मार्ग वे आप वनाते और दूसरों के लिए उदाहरण बनते हैं। उनके फूल के समान खिले हुए चेहरे

को देखकर लोगों को प्रसन्नता होती और उनमें स्फूर्ति आती है। उनकी चाल-ढाल, बात-चीत सब में आनन्द की झलक दिखाई देती है और उनके साथ रहने से अकर्मण्य भी कर्मशील बन जाते हैं। ये जीवन के उपवन की बुलबुल हैं, जिनके सुरीले स्वर में अनूठी चहल-पहल भरी है।

बड़े-बड़े महारथियों से सञ्चालित कौरव-सेना के सामने जब भीम और युधिष्ठिर तक मन्दोत्साह हो गये थे, तब सोलह वर्ष का अभिमन्यु चक्रव्यूह-भेदन के लिए आगे बढ़ा था। नेपोलियन सेना सहित आल्प्स पहाड़ को पार करके शत्रुओं पर वज्र की तरह जा टूटा था। बालक लव और कुश ने जगद्विजयी राम की सेना के छक्के छुड़ा दिये थे। क्या आपने कभी विचार किया है कि यह किस शक्ति का प्रभाव था? यह अदम्य उत्साह की ही महिमा थी। यदि उत्साह न होता तो आज वायुयानों में उड़ते हुए आकाशचारी वीर अपने घरों में पड़े होते। इस उत्साह के पीछे कितने अपने प्राण तक नहीं खो बैठे! परन्तु, उससे औरों को अनुत्साह नहीं हुआ, वरन् उनका साहस बढ़ रहा है। उत्साही वीर सदैव प्राणों को हथेली पर रखकर काम किया करते हैं।

ऐसे पुरुष-सिंहों के विचार और संकल्प दृढ़ होते हैं। उत्साह का बल उनके रोम-रोम में समा जाता है। दृढ़ता रूपी कवच और उत्साह रूपी शस्त्र लेकर वे मानसिक दुर्बलताओं की सेना

का संहार कर देते हैं। कार्य करानेवाली यदि कोई शक्ति है, तो अदम्य उत्साह ही है। यही उत्साह ऋद्धि, सिद्धि, तथा धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष चारों फलों का दाता है। यही मानव-हृदय में निवासकर बुद्धिपूर्वक कार्य करता हुआ, आत्मा को प्रकाशवान् बनाता है। यही पतितों को उठाता और मृतकों को जिलाता है।

## २०—दरिद्रता

पूर्व विचार :—

(१) दरिद्रता का तिरस्कार।

(२) दरिद्रता के दारुण दुःख; विदेश में भारतीय कुली।

(३) "नंगी क्या नहाय, क्या निचोड़े।"

(४) शारीरिक और मानसिक पवित्रता।

(५) दरिद्रता का उजला अंग।

(६) दरिद्र-नारायण।

दरिद्रता का तो नाम ही बुरा। इस पिशाचिनी के पाश में पड़कर, जो दशा होती है, उसकी तो कल्पना करते समय भी रोमाञ्च हो आता है। उसके वेश में ही मलिनता, घृणा, दीनता, दुर्बलता, दुतकार, तिरस्कार आदि का निवास है। दरिद्र को दूर नहीं जाना, उसके घर में ही उसका अनादर होने लगता है। बन्धु-बान्धव और मित्रमण्डली तो पीछे, उसके पुत्र कलत्र तक उसका मुख देखना नहीं चाहते। नीचातिनीच से लेकर नरपाल

तक इसके वश में होकर धूल खा जाते हैं। इसके फेर में पड़कर बड़े-बड़े धीरों का आसन हिल जाता, बुद्धिमानों की बुद्धि चकरा जाती और बलवानों की नसें ढीली पड़ जाती हैं। उनकी आँखों के आगे अन्धकार छा जाता और वे किंकर्तव्यविमूढ़ हो जाते हैं।

दरिद्रता का दारुण दुःख ज्ञान को हर लेता और मनुष्य को निकम्मा कर देता है। दरिद्र व्यक्ति के चेहरे से, उसकी आँखों से, उसकी चाल से, उसकी बातों से और उसके व्यवहार से, ऐसी दीनता टपकती है कि उसका प्रभाव चारों ओर छा जाता है। वह जहाँ जाता है, करुणा उसके साथ-साथ चलती है। उसे देख-कर दया आती और देखनेवालों पर उदासी छा जाती है। किसी जाति वा देश की दरिद्रता देखकर तो आठ-आठ आँसू रोना पड़ता है। भारत और भारतवासियों की दशा, कहाँ-कहाँ हमारा सिर नीचा नहीं कराती ? हमारे पेट की तिल्ली इतनी बढ़ जाती है कि ठेस लगते ही फट जाती है। तपेदिक, मलेरिया, चेचक, हैज़ा, प्लेग आदि के तो हम आहार हैं। ये मुँह फाड़-फाड़कर हमारे ऊपर दौड़ पड़ते हैं। विदेश में जाइए, कुलियों के वेश में हमारी दरिद्रता मारी-मारी फिर रही है। वहाँ हम कोई राष्ट्र ही नहीं, ब्रिटिश साम्राज्य के एक अंग हैं। जब हम अपने घर में ही दास हैं, तो बाहर की बात ही क्या ? वहाँ हमारे लिए ऐसे नियम बन रहे हैं कि हमारा प्रवेश ही वहाँ कठिन हो चला है।

मज़दूरी के लिए हम और उपभोग के लिए वे, जिन्होंने हमारे ही हाथों से उन भूमियों को जंगल से उपवन वनाया है।

'नंगी क्या नहाय, और क्या निचोंड़े ?" ठीक है। दरिद्रों के मनोरथ भी मन के मन ही में रह जाते हैं। उनकी काम करने की शक्तियाँ मन्द पड़ जाती हैं। अभ्युदय और उत्थान की लहरें उनके मस्तिष्क में पानी की भाँति उठतीं और वहीं विलीन हो जाती हैं। वे क्या करें ? कोई व्यापार हाथ में लें तो धन चाहिए; कोई उद्यम करें तो साधन चाहिए; खेती करें तो लागत चाहिए। कोई काम ऐसा नहीं, जो बिना धन के पूरा हो सके। युग ऐसा है कि पूँजी-पतियों की ही तूती बोल रही है। श्रमजीवी-दल संगठित हो रहा है, जो इसी दरिद्रता के कष्टों के अनुभव का फल है। परन्तु, कोरे संगठन से दरिद्रता दूर नहीं हो सकती। अपने पैरों आप खड़ा होना होगा।

दरिद्रता का कारण केवल धनाभाव ही नहीं, शारीरिक और मानसिक दरिद्रता भी कुछ कम नहीं है। शारीरिक दरिद्रता के कारण हम किसीसे आँख से आँख नहीं मिला सकते। हमारा तेज मलिन पड़ जाता और हम कीड़े-मकोड़ों की गणना में आ जाते हैं। हृष्ट-पुष्ट और ऊंचे-पूरे व्यक्ति का प्रभाव ही कुछ और होता है। वह अपने कार्य को भलीभाँति सम्पादन कर सकता और समाज वा राष्ट्र के गर्व का कारण हो सकता है। मानसिक दरिद्रता इससे भी बढ़कर है। एक कहानी प्रचलित है कि सिंह

का बच्चा भेड़ों में रहकर भें-भें करने लगा था, उसकी मनोवृत्ति ही बदल गई थी। सिंह का शरीर रखते हुए भी वह प्रहार करना न जानता था। इसी प्रकार मानव-समाज के मस्तिष्क में जब दरिद्रता घर कर लेती है, तब वह मानव-समाज ही नहीं रह जाता। उसके विचारों में अभिमान, अभ्युदय, स्वतंत्रता आदि के भाव ही मन्द पड़ जाते और कभी-कभी तो मर जाते हैं। भारतवासियों की दास-मनोवृत्ति देश के पतन का एक महान् कारण हो रही है और बड़े-बड़े बलशाली राष्ट्रों के बीच में छोटा सा स्विटज़रलड स्वातंत्र्य-सुख का भोग कर रहा है। यह है मानसिक दरिद्रता का भेद।

कभी-कभी बुराई से भी भलाई उत्पन्न होती है। इसी प्रकार दरिद्रता के भी कुछ आनन्द हैं। अर्थ अनर्थकर है, अर्थात् धन से बुराइयाँ पैदा होती हैं, यह बात भी निराधार नहीं। धन की प्रचुरता प्रायः अनेक दुर्व्यसनों की ओर ले जाती है। आचारिक पवित्रता के दर्शन जितने दरिद्र-कुल में होते हैं, उतने सम्पत्तिशालियों के परिवार में नहीं। धनाढ्य, लोकापवाद से भय नहीं खाता और दरिद्र धर्मभीरु होता है। सत्य है, "दीनहिं सब कहँ लखत है, दीनहिं लखै न कोय।" धन के मद में हम अन्धे हो जाते और अनुचित काम करने में भी नहीं लजाते हैं। यही कारण है कि ब्रह्मचर्य आश्रम के तीन पुनीत व्रत रखे गये थे—( १ ) दरिद्रता के व्रत से हमारा यही अभिप्राय था कि

समाज के भावी सेवकों की दृष्टि आरम्भ ही से सबपर रहे। वहाँ समता का भाव रहे और हम अपने नागरिक जीवन का महत्व जान जायँ।

जो लोग लोक-सेवा की दृष्टि से दारिद्र्य-व्रत धारण करते हैं, वे दरिद्र नहीं। वे तो सेवा के द्वारा सेव्य बन जाते हैं। महात्मा गाँधी ऐसे ही दरिद्र-नारायण हैं। वे दरिद्र बनकर दरिद्रों को देख रहे हैं। यदि वैसा संकल्प, वैसे विचार, वैसा परिश्रम, वैसी पवित्रता और वैसी धुन, हम में भी हों तो न हम दरिद्र रहें, न हमारा देश।

## २१—श्रद्धा

विचार-सूची :–

( १ ) श्रद्धा पर्वतों को भी चलायमान बना देती है।
( २ ) आचार्य वसु, बुद्ध, शङ्कर, नानक।
( ३ ) सफलता की पहली सीढ़ी; व्यापक लक्ष्य; अटल विश्वास।
( ४ ) आत्म-निर्भरता; परमात्मा का आश्रय।
( ५ ) मधुर फल; दयानन्द, ईसा, गुरु गोविन्दसिंह।
( ६ ) "यो यच्छ्रद्धः स एव सः।" मैज़िनी का उपदेश।

"Faith can move mountains."

अर्थात् श्रद्धा पर्वतों को भी चलायमान बना देती है।

ऊपर के वाक्य में एक गम्भीर तत्व निहित है। जो पर्वत बड़े-बड़े तूफानों और आँधियों के वेग से विचलित नहीं होते, जो पृथ्वी की अन्तराग्नि के विस्फोट को भी झेल जाते हैं, वे श्रद्धा के बल से किस प्रकार चल-विचल हो जायँगे, इस बात को मानने में साधारण बुद्धि सिर हिलाती है। परन्तु, यदि भाषा के अलङ्कार पर ध्यान दिया जाय, तो वास्तव में बाधाओं के पर्वत श्रद्धा के बल से सामने से हट ही नहीं जाते, चूर चूर हो जाते हैं। आश्चर्य नहीं, यदि श्रद्धा की अटलता पर्वतों की अचलता को भी दूर कर दे। श्रद्धा के बल का अनुमान भी सहज नहीं। इसने ऐसे ऐसे काम कर दिखाये हैं, जिनकी कल्पना भी कभी किसीने न की थी।

श्रद्धा के ही सहारे विज्ञानाचार्य जगदीशचन्द्र वसु ने वृक्षों में जीव की कल्पना को प्रत्यक्ष प्रमाणित कर दिया। उनके द्वारा आविष्कृत यंत्रों का चमत्कार देखकर योरप, अमेरिका आदि पाश्चात्य देश, ओठों पर उँगली रख गये। बुद्ध, शङ्कर, नानक ने संसार की विचार-धारा को पलट दिया। कोलम्बस, न्यूटन, स्टीफ़न आदि ने क्या-क्या कर दिखाया, सो भी सभ्य संसार से छिपा नहीं है। भगवान् कृष्ण ने गीता में सत्य ही कहा है— "श्रद्धावाँल्लभते ज्ञानं तत्परः संयतेन्द्रियः।" अर्थात् जितेन्द्रिय और तत्पर हुआ श्रद्धावान् पुरुष, ज्ञान को प्राप्त करता है। फिर, वह ज्ञान किसी प्रकार का क्यों न हो। बड़े-बड़े दार्शनिक, वैज्ञानिक,

आविष्कारक, लेखक, शिल्पी, योगी, ऋषि, मुनि, वीर, योधा ही नहीं, चोर, डाकू तक श्रद्धा के आधार पर ही अपने अपने कार्य में सफल हुए हैं।

सफलता की पहली सीढ़ी श्रद्धा ही है। यदि ध्रुव श्रद्धा अर्थात् अटल विश्वास नहीं, तो हम न तो अपनी शक्तियों को एकाग्र कर सकते हैं और न किसी कर्म में तत्पर वा तन्मय हो सकते हैं। हमारे जीवन का लक्ष्य ऐसा हो कि हमारे समस्त जीवन का समावेश उसमें हो जाय। वह हमारे रोम रोम में व्याप्त हो; हमारी समस्त शक्तियाँ उसीके आकर्षण से अनुवद्ध हों, उसमें हमारा अनन्य भाव हो ; दूसरी बात पर हमारा ध्यान ही न जाय। इतना होने पर उसकी सफलता में हमारा अटल विश्वास हो ; कोई शक्ति हमें उसकी पूर्ति में योग देने से न रोक सके। हम उसीके लिए जियें, उसीके लिए मरें। सोते-जागते, उठते-बैठते, खाते-पीते हम उसीका चिन्तन करें।

इस प्रकार का अटल विश्वास होने पर हम आत्म-निर्भरता से काम लें। एक बार बुद्धि के बल से ऊँचा और व्यापक लक्ष्य निश्चित करके हम अपने नियम आप बनायें। संसार हमारी उस लगन पर हँसे वा वाह-वाह कहे, हमें इसकी चिन्ता न हो। हमारा भाव केवल एक हो कि हमने उस लक्ष्य को प्राप्त करने के लिए जन्म लिया है, बिना उसे पूरा किये हमें मरने का भी अवकाश नहीं। उसके बिना हमारा जीवन ही निष्फल है। लोक

विरोध का भय हमारे पास न फटकने पावे। हमारा ध्रुवविश्वास रहे कि हमारे महान् उद्देश की सिद्धि में परमात्मा हमारा सहायक है। पवित्र आत्माओं, शुभ कार्यों और महान् उद्देशों की रक्षा भगवान् स्वयं करते हैं। बड़े-बड़े कर्तव्यशीलों के सामने ऐसी वाधाएं आ जाती हैं कि उनके पाँव डिग जाते हैं; निराशा से उनका कलेजा काँपने लग जाता है; विपत्ति के वादल उन्हें अन्धकार में डुबा देते हैं। ऐसे समय पर कोई मानवी सहायता काम नहीं देती। उस समय केवल परमात्मा का हाथ ही उनके सिर पर रहता और उन्हें घुटने टेक देने से बचा लेता है। वे मनुष्यों की सहायता की उपेक्षा करते हुए, उसे प्रतिपल अपने समीप पाते हैं। उनकी भावना ही यह होती है कि हम तो निमित्त मात्र हैं, यदि जय है तो परमात्मा की और पराजय है तो उसीकी। उसका दयारूपी जल, श्रद्धा की लहलहाती हुई लतिका को, वाधाओं के तप्त झोंकों से सूखने नहीं देता।

इन भावों के साथ श्रद्धा वह अभीष्ट फल देती है, जिसकी शीतलता हमारे परिश्रम की थकावट को क्षणमात्र में हर लेती है। उस समय हम उस अपूर्व आनन्द को प्राप्त करते हैं, जो कर्तव्य-पालन के पश्चात् मिला करता है। हमारी श्रद्धा हमें वहाँ ले जाकर बिठा देती है, जहाँसे हम अपने बोये हुए बीजों को फलता फूलता देखकर फूले नहीं समाते। उस समय जो हमारे मार्ग में रोड़े अटकाते थे, वे ही सतृष्ण नेत्रों से हमारी

ओर देखते हैं; नहीं, अपने कर्मों पर पश्चात्ताप करते हैं। स्वामी दयानन्द की श्रद्धा जब फल लाई, तो उसकी कटुता में कितनी मधुरता थी, इसका एक उदाहरण लीजिए। उस समय एक पुरुष ने उनके पाँव पकड़ लिये और रोते हुए प्रार्थना की कि 'भगवन्, मुझे क्षमा कीजिए, मैं उन पापियों में से हूँ, जिन्होंने आरम्भ में आपके ऊपर पत्थर फेंके थे।' ऐसे श्रद्धा-भाजन दयानन्द संसार में कितने नहीं हुए? गुरु गोविन्दसिंह और ईसा के प्राण लेनेवालों को क्या पता था कि उनका सन्देश इतना पवित्र है, जिसके सुनने को एक दिन समस्त विश्व लालायित होगा?

विद्यार्थियों की श्रद्धा ही उन्हें अध्ययन के अनेक कष्टों का सहन कराती और आगे बढ़ाती है। यदि उन्हें सफलता में श्रद्धा न होती, तो वे अपने जीवन को क्यों कष्टमय बनाते? उनमें भी 'यो यच्छ्रद्धः स एव सः' अर्थात् जिसकी जैसी श्रद्धा है, वह वैसा ही बन जाता है। अन्तःकरण की प्रवृत्ति पर श्रद्धा का सर्वस्व निर्भर है और श्रद्धा की अटलता पर ही हमारे चरित्र का भवन-निर्माण होता है। इसलिए जीवन को सफल बनाने के लिए श्रद्धा-पूर्वक कार्य करना हमारा परम धर्म है। इटली के उद्धारक महात्मा मैज़िनी का यह उपदेश स्वर्णाक्षरों में अङ्कित करने योग्य है।

"अपने हृदयों को श्रद्धा से परिपूर्ण करो। केवल मुँह से श्रद्धा का नाम न लो, वरन् अपने रोम रोम में श्रद्धा भरो। अपने मन और वाणी को एक बनाओ, अपने आचरणों को पवित्र करो। अपने लक्ष्य की सिद्धि में तन्मय होकर लग जाओ। अपने जीवन को यहाँ तक धर्ममय बनाओ कि लोग तुमको धर्म की, निस्पृहता की, लोक-सेवा की, अनन्यता की, सात्विक श्रद्धा की, चलती-फिरती मूर्ति समझने लगें।"

## २२—मनुष्यता

पूर्व विचार :—

(१) मनुष्य सर्वोत्तम प्राणी है।
(२) मनुष्यता का पद।
(३) स्वार्थ और परार्थ।
(४) मनुष्यता के गुण और मनुष्य की शक्ति।
(५) पारस्परिक घृणा का जन्म।
(६) मनुष्यता का स्थान और उसकी खोज।

इस बात से किसीको इनकार नहीं कि मनुष्य सर्वोत्तम प्राणी है। वह अपनी बुद्धि के बल से संसार की सुख-सम्पत्ति का अधिकारी हुआ है। अपने गुणों से वह अन्य जीवधारियों से कहीं अधिक विकास कर गया है। नये-नये आविष्कारों तथा अपने निर्माण-कौशल द्वारा उसने नैसर्गिक सृष्टि की शोभा

सौगुनी बढ़ा दी है। इसलिए उसे वसुन्धरा के भोग करने का अधिकार है और यह कहना अनुचित नहीं माना जाता कि संसार की सब सामग्रियाँ मनुष्य के सुखके लिए बनाई गई हैं।

मनुष्य इन अधिकारों तथा बुद्धिवल के द्वारा सबका स्वामी अवश्य है, परन्तु मनुष्यता इन सबसे ऊपर है। केवल शक्ति द्वारा अधिकार प्राप्त करलेना एक बात है और सद्गुण द्वारा किसीके मन को वश में कर लेना दूसरी। सद्गुण की मोहनी शक्ति का पद बहुत ऊँचा है। मनुष्यता मनुष्य का ऐसा ही सद्गुण है, जिसकी ओर विश्व का हृदय अपने आप खिंच आता है।

उच्च पद के साथ उसका एक उत्तरदायित्व होता है। वह उत्तरदायित्व अपने अधिकार और शक्ति का दूसरों के कल्याण के लिए प्रयोग करना है। इसीको परार्थ कह सकते हैं। अपने सुख आदि के लिए कार्य करना स्वार्थ है, स्वार्थ स्वभावतः सभी प्राणियों में पाया जाता है, परन्तु परार्थ के लिए उद्यत होना, विकसित विचारों तथा उच्च भावनाओं के बिना असम्भव है। यही पदार्थ-भावना मनुष्य को मनुष्य बनाती और उसे इस लोक से ऊँचा उठाकर सुरवन्द्य बना देती है।

पराये दुःख में सहानुभूति दिखाना; जीवमात्र के कल्याण की इच्छा रखना; परोपकार के लिए त्याग दिखाना, पीड़ितों की रक्षा में अपनी शक्ति लगाना, पतितों को उठाना और दुष्टों का

दमन करना आदि ऐसे सद्गुण हैं, जो मनुष्य की विभूति हैं। यदि अभिमान के वश में होकर अथवा अन्य किसी कारण से कोई व्यक्ति समाज के लिए दुःख वा क्लेश का हेतु हो, तो वह मनुष्य पद से गिर जाता है। अपने बल का अनुचित प्रयोग करने से वह पशुता के पाश में पड़ जाता है। मद में आकर वह मनुष्य को मनुष्य नहीं समझता और अपने आपको सर्वशक्ति-सम्पन्न समझने लगता है। उस समय उसे अपने जीवन की क्षणभङ्गुरता और परिमित शक्ति का ज्ञान नहीं रहता।

मनुष्यता के नाते को भूलकर ही एक जाति दूसरी जाति को बन्धन में डालती और एक राष्ट्र, दूसरे राष्ट्र पर अधिकार जमाने की ताक में रहता है। इसी विचार के कारण उच्च और नीच की भावना बढ़ती जाती और पारस्परिक घृणा का जन्म होता है। बात यहाँ तक बढ़ जाती है कि गोरे मनुष्य कालों वा पीलों को तुच्छ समझते हैं, तो द्विज शूद्रों को छूना तक पाप मानते है। मनुष्य जाति की एकता उस समय ध्यान में भी नहीं आती और हम अपने भाइयों के साथ ही श्वान-शूकर का सा व्यवहार करने में लज्जित नहीं होते। तारीफ़ की बात यह है कि यह सब सभ्यता के नाम पर किया जाता है। जो असभ्य हैं, अशिक्षित हैं, वे हमारी दया और सहानुभूति के पात्र नहीं, घृणा के आस्पद बन जाते हैं।

मनुष्यता का निवास मनुष्य के सुन्दर वेश वा सभ्य व्यवहार में नहीं, किन्तु उसके उदार हृदय और शुद्ध आचरण में है। यदि हम मनुष्य हैं, तो हमारा धर्म है कि हम दूसरों को भी मनुष्य बनावें, यदि हम बड़े हैं, तो दूसरों को ऊँचा उठावें। सारांश यह है कि यदि हमें मनुष्यता की खोज है, तो हम मनुष्यों में मिलें उनके हृदयों को टटोलें और उनकी सेवा को अपना अहो-भाग्य समझें।

## २३—चरित्र-बल

विचार-सूची :—

(१) गौतम ; प्रह्लाद ; पाण्डव।

(२) चरित्र मनुष्य की निज की सम्पत्ति है।

(३) चरित्र की छाया।

(४) चरित्र-रक्षा; भीष्म; वीर वैरागी; कर्ण।

(५) चरित्र-शीलता।

गौतम ने राज-पाट छोड़ दिया। आधी रात के समय पुत्र-कलत्र का मोह तोड़, वे घर से चल दिये; स्वयं राजा से रङ्क बन गये। वैदिक धर्म की हिंसा के विपरीत उन्होंने अपना स्वर ऊँचा उठाया। लोक उनके विरुद्ध हो गया, परन्तु फिर भी वे बुद्ध हुए। उनकी शरण में सहस्रों ही नहीं, करोड़ों-अर्बों को निर्वाण-पद मिला और मिल रहा है। प्रह्लाद पर विपत्तियों

के वज्र गिराये गये। उस बालक को पहाड़ों की चोटियों से पटका गया; कुम्हार के आँवें में फूँका गया; होलिका की गोद में जलाया गया, किन्तु उसका बाल भी बाँका न हुआ। वैरागी, बुद्ध और बालक प्रह्लाद के पास कौन-सा बल था, जिससे वे जगद्वन्द्य हुए; अपनी अकिञ्चनता में भी सम्राटों से बढ़ गये? किसके बल से हमारे ऋषि-मुनियों ने वन के कन्द, मूल, फल खाकर शास्त्रों की रचना की थी? किसके बल से वन-वन भटकते हुए पाण्डव, कौरवों की सङ्गठित-सेना से लोहा लेने में समर्थ हुए थे? यह सब चरित्र-बल की ही महिमा थी।

चरित्र मनुष्य की निज की सम्पत्ति है। उसके सामने ऋद्धियाँ और सिद्धियाँ तक तुच्छ हैं। वह ज्ञान, वैराग्य और भक्ति से भी परे है। संसार के सब सद्गुण एक ओर, और चरित्र दूसरी ओर रखकर तौलिए, चरित्र का ही पलड़ा भारी रहेगा। चरित्र ही गुण की भूमि है। जिस प्रकार पानी का कोई रंग नहीं होता, वह जैसे रंग में मिल जाता, वैसाही उसका भी रंग हो जाता है, इसी प्रकार गुण भी जैसे चरित्र में मिलता है, वैसा ही रूप धारण करता है। यदि हमारा धन चला गया, तो कुछ नहीं गया; यदि हमारा स्वास्थ्य चला गया, तो कुछ चला गया, और यदि हमारा चरित्र चला गया, तो सब कुछ चला गया। "आचारः परमो धर्मः" अर्थात् आचार ही सब से बड़ा धर्म है। यदि किसीने शास्त्रों का अध्ययन किया, धर्म के तत्व

को पहचाना, परन्तु उसके अनुकूल आचरण न किया, तो क्या किया ? किसी गधे पर ग्रन्थों का बोझ लाद दिया जाय, तो क्या वह विद्वान् हो जायगा ? चरित्रवान् का अल्पज्ञान भी चरित्रहीन के अगाध पाण्डित्य से बढ़कर है।

हम विद्याध्ययन में अनेक कष्ट उठाते और साधुओं की संगति तथा सेवा में लगे रहते हैं। शारीरिक तप तथा मानसिक ध्यान में मग्न और सत्य की खोज वा विज्ञान के विचार में निरत रहते हैं। साहित्यिक ग्रन्थों का मन्थन तथा पुराणों का पारायण करते हैं। इन सबका ध्येय चरित्र का निर्माण ही होता है। चरित्र की साधुता वा असाधुता ही हमारे जीवन की छाया है। उसीको देख-देखकर लोग हमें पहचानते और हमारी पद-प्रतिष्ठा की श्रेणी नियत करते हैं। हम कुछ करें वा न करें, हमारा चरित्र मानव-समाज पर निरन्तर अपनी छाया डालता रहता है। एक दीप्तिमान तपस्वी के तेज को देखकर देखनेवाले के मन में जिस प्रकार प्रकाश की भावना का उदय होता है, उसी प्रकार एक मद्यप के मद्यपान-द्वारा विकृत-वदन को देखकर अन्धकार की रेखा उसके सामने खिंचे बिना नहीं रहती। बड़े-बड़े विद्यालयों तथा गुरुकुलों की शिक्षा का ध्येय वहाँ की डिग्रियाँ ( बी. ए. एम. ए. आदि ) नहीं, वरन् वहाँ की वह पवित्र और उच्च भावना है, जिसके द्वारा हमारे चरित्र में प्रेम, दया, उपकार, कर्तव्य, सेवा विनय और शील आदि के अङ्कुर उत्पन्न होते हैं।

विपत्तियों के पहाड़ टूट पड़े हैं; धन, जन, सर्वस्व छीना गया है; नंगी तलवार सिर पर नाच रही है; हाथियों के पाँवों तले कुचला गया है; तो भी चरित्रवान् अपने चरित्र पर अटल रहे हैं। चरित्र को दबानेवाली शक्ति आज तक न उत्पन्न हुई और न हो, वह अजेय है। चरित्र भगवान् का प्यारा और सङ्कट का सहारा है। भीष्म के पास एक चरित्र है, वे उसके बल पर भगवान् कृष्ण को चुनौती देते हैं। उनके सामने भगवान् अपना व्रत तोड़कर रथ का चक्र धारण करते और भीष्म हँस देते हैं। वीर-वैरागी सिक्ख के पुत्र का कलेजा उसकी आँखों के सामने निकाला जाता, और उसकी छाती में मारा जाता है। पर उसकी आँखें चरित्र-बल से ध्रुव हैं, वह अपने धर्म पर अटल है। कर्ण रण-क्षेत्र में घायल पड़ा है, उसके कवच और कुण्डल अजेय हैं, उन्हींसे वह अमर है। विप्र-वेष में कृष्ण उसके पास जाते हैं, और कवच-कुण्डल की भिक्षा माँगते हैं। कर्ण छद्मवेशधारी ब्राह्मण को पहचान लेता है, परन्तु कवच-कुण्डल उतारकर चरित्र की लज्जा रखता है। धन्य है इन चरित्रशीलों की जननी को, धन्य है इनकी धरित्री को!

मनुष्य जन्म पाकर यदि हम कुछ भी प्राप्त कर सकते हैं, तो सबसे पहले हमें चरित्र-बल प्राप्त करना चाहिए। सांसारिक वैभव और सम्पत्ति पीछे की बातें हैं। अपनी नीति-कुशलता और वाक्चातुरी के बल से भोले और अपढ़ लोगों से धनार्जन करने-

वाले तथा समाज में विष का बीज बोनेवाले एक सम्पत्तिशाली वकील से अपने खेत पर परिश्रम करके रूखी-सूखी खानेवाला एक चरित्रवान् किसान कहीं अच्छा है। चरित्र की पवित्रता के लिए किसी विशेष वायुमण्डल की आवश्यकता नहीं। उसका क्षेत्र किसानों, व्यापारियों, वकीलों, मजदूरों, गृहस्थों, सन्यासियों, बच्चों, बूढ़ों सभीके समाज में है। अपने अपने धर्म को पहचानने और निश्च्छल भावना से काम करने से शील की रक्षा सर्वत्र हो सकती है। रहीम कवि की इन पंक्तियों में सच्चरित्रता वा शील-युक्त जीवन का सार छिपा है :—

"रहिमन रहिबो वा भलो, जौ लों शील समूच ?
शील-ढील जव देखिये, तुरत कीजिये कूच ॥"

## २४--कलम और तलवार

पूर्व विचार :—

(१) शेर बकरी की लड़ाई।
(२) जर्मनी ; नेपोलियन।
(३) दोनों की प्रवृत्तियों की तुलना।
(४) कलम का विराट् रूप।
(५) बीज कलम ही बोती है।
(६) दोनों की विजय ; अकबर और तुलसीदास।
(७) प्रेम की विजय।

कमल और तलवार की लड़ाई देखने में तो शेर और बकरी की लड़ाई है। तलवार तो दूर, उसका नन्हा-सा बच्चा चाकू भी अगर चाहे तो कलम के टुकड़े टुकड़े उड़ा दे। भला, कहाँ गिड़गिड़ाती हुई मुँहफटी कलम और कहाँ चमचमाती हुई पानी-दार तलवार ? कहाँ उसकी 'झड़क्, झड़क्' और कहाँ इसकी 'चर चर' ? कहाँ उसकी वहाई हुई रक्त की नदियाँ और कहाँ इसके मुँह से टपकती स्याही की बूँदें ? तुलना की कोई बात भी तो हो ! परन्तु यह छोटी-सी दो जीभवाली छरहरी नागिनी शेषनाग की सहचरी की भाँति पृथ्वी को उठाये उठाये फिरती है।

जर्मनी इसके ऊपर तलवार लेकर टूट पड़ा। इसकी लिखी हुई सन्धि की उसने धज्जियाँ उड़ा दीं। यह नागिनी चुपचाप पड़ी अवसर ताकती रही और चारवर्ष पीछे वरसेलीज़ में वह डंक मारा कि जर्मनी से नाक रगड़वा दी। मुन्ना अभी तक पेट के वल घिसट रहा है। रूसो और वाल्टेयर के हाथ में पहुँच कर इसने वे बीज बोये कि योरप के सारे सम्राट दहल गये और फिर महान् विजयी तेगधारी नेपोलियन को भी सेंट हैलेना का पानी पिला दिया। निस्सन्देह तलवार के सामने यह तुच्छ पदार्थ है, परन्तु इसके पेट में डाढ़ी है। इसका वार ऐसा गहरा और ऐसा मर्म-भेदी होता है कि उसका मारा सहज नहीं पनपता। यह विधाता के अङ्कों की भाँति राष्ट्र और समाज के भाग्य-विधाताओं के हाथ से नित्य कितने ही भाग्यों का निर्णय करती रहती है।

दोनों ही हमारे हाथ के हथियार है। एक बैठे बैठे हृदयों पर प्रहार करता है, दूसरा रण-क्षेत्र में गर्दन पर। गहरी दृष्टि से देखा जाय तो एक का क्षेत्र बड़ा विशाल और दूसरे का सङ्कुचित है। कलम मानव-हृदय की सम्पूर्ण प्रवृत्तियों में एकसा काम करती है और तलवार केवल क्रोध तथा रोष की पोषिका-मात्र है। तलवार भय की जननी है; क्रोध की प्रतिमूर्ति है। वह शत्रु को अधीन करके वलपूर्वक आत्म-समर्पण कराती है और जहाँ वह आँख से ओझल हुई कि विजित वैरी का हृदय विप्लव करने लगा। कलम श्रद्धा, सहानुभूति, प्रेम, दया आदि का वह जादू डालती है कि सदा के लिए उसकी कान पकड़ी छेरी हो जाते हैं। उसकी विजय चिरस्थायिनी होती है, वह हमें अधीन करके भो हमारी स्वतंत्रता का अपहरण नहीं करती, वरन् उसे विकसित होने का अवसर देती है।

विराट्रूपिणी कलम जिस समय अपने क्षेत्र में क्रीड़ा करती है, उस समय "जाकी रही भावना जैसी। प्रभु-मूरति देखी तिन तैसी" प्रत्यक्ष हो जाता है। कभी वह सृष्टि के सौन्दर्य का चित्र खींचने लगती है, तो कभी धनुष की टङ्कार और शस्त्रों की झङ्कार से कानों को फोड़ डालती है। कभी शिव-ताण्डव कराके ज्वालाजाल की पुष्प-वर्षा करती है, तो कभी भूकम्पन और प्रभ-ञ्जन-वेग की भय-विभीषिका दिखाती है, कभी मज्जा, मांस, मलादि के वर्णन से अरुचि उत्पन्न कराती है। तो कभी वात्सल्य

के प्रसाद में अरोचकता को अर्द्धचन्द्र देती है। कभी पीड़ितों के चीत्कार से करुणा के आँसुओं की झड़ी लगाती है, तो कभी भक्ति-रस की अमृतधारा में वहा देती है। कभी ओज की उमङ्गें उठाती, कभी अपने दुष्कृत्यों पर लजाती है। कभी शान्त-लोक में विचरण कराती और कभी माया के प्रपञ्च में डुबाती है। उसकी नोंक से जिस भूमि को कुरेदा जाय, उसीमें भिन्न-भिन्न भावों की प्रसूति होने लगती है।

तलवार की वीर-गाथाओं का वीज-वपन भी कलम ही करती है। जो निरक्षर भट्टाचार्य हैं, वे अपनी आँखों से बहुत कुछ काम लेते हैं, पर तौ भी कलम के प्रभाव से वे नहीं वच सकते। रण-कड़खों की तान सुनते ही उनकी भी रगें फड़क उठती हैं और उनका हाथ तलवार ही पर पड़ता है। वीरभाव का उद्रेक कलम के ही बल से किया जाता है। तलवार का कार्य समाप्त होने पर बीभत्स-काण्ड के दृश्य से जो विराग उत्पन्न होता है, वह भी कलम ही की कृपा से दूर होता है। कुरुक्षेत्र के समराङ्गण में एकमात्र धनुर्धर अर्जुन का गाण्डीव जव हाथ से छूट पड़ा था, तव "क्षुद्रं हृदयदौर्बल्यं त्यक्त्वोत्तिष्ठ परंतप" कहने तलवार नहीं आई थी; वहाँ कृष्ण के रूप में कलम ही वोल रही थी।

तलवार से विजय मिलती और अखण्ड-कीर्ति स्थापित होती है। इस विचार से भी कलम की करतूत कम नहीं। एक ही

काल में सम्राट अकबर और गुसाईं तुलसीदास ने जन्म लिया। एक ने तलवार के बल से विशाल-साम्राज्य की स्थापना की, दूसरे ने एक छोटी-सी कोठरी में बैठकर कलम चलाई। दोनों कीर्तिशाली हुए। परन्तु गोस्वामी जी जनता के हृदय-सम्राट् हैं। उनका साम्राज्य आज भी एकछत्र है, वरन् दिन दिन बढ़ रहा है। वे केवल भारत के ही नहीं, विश्व के सम्राट् बन रहे हैं। उनकी विचार-धारा में डुबकी लगाकर भारतीय सभ्यता और सदाचार अपने दिव्यतेज का प्रकाश फैला रहे हैं और अकबर का साम्राज्य क्या हुआ ? वह अँगरेज़ों के हाथ में चला गया, उसकी प्रभुता विलीन हो गई। तुलसी का साम्राज्य यावच्चन्द्रदिवाकर रहेगा और उसकी कीर्ति-कौमुदी असंख्य हृदयों को शान्ति देती रहेगी। क्या योरप का कोई भी सम्राट् शेक्सपियर की समता कर सकता है ?

प्रेम की विजय ही सच्ची विजय है। बाहु-बल की शक्ति का लोहा मानकर पराजित पक्ष दब जाता है, उसके हृदय पर विजय नहीं प्राप्त होती। उसके दबे हुए भावों का उभार जब अवसर पाता है, तो ज्वालामुखी का-सा उद्गार होने लगता है ! कलम का उद्गार हृदय का उद्गार है। वह सीधा हृदय को छूता है। उसकी विजय में मुनियों की शान्ति और वीरों की कान्ति दोनों का अलौकिक घोल-मेल है। वह कुसुम-कोमल, और कुलिश-कठोर है ; यही उसकी विचित्रता है।

## २५—पढ़ने के आनन्द

विना किसी उद्देश के पढ़ना, पढ़ना नहीं ; पढ़ना वही है, जिससे विवेक और विचार बढ़े। इस प्रकार के पढ़ने में जो आनन्द है, वह वाणी के वर्णन का विषय नहीं ; वह अनुभव के हृदय की ज्योति है। त्रैलोक्य का सौन्दर्य और तीनों काल की सम्पदा उसके अन्तर्गत ही रहती है। स्वाध्याय के सुख-लोक में, सुर-लोक एक पर्ण-कुटी है। सूर्य, चन्द्र, तारागण उसके प्रकाश-मन्दिर की फुल-झड़ियाँ हैं। उसमें सच्चिदानन्द के सत् और चित् के संयोग में आनन्द का आनन्द है; उसकी विश्व-वाटिका में मानस-हंस का सरोवर है।

एक कोने में बैठकर मनमाने सुख का साधन पढ़ने में मिलता है। जी चाहे तो वाल्मीकि के तपोवन में विचरण कीजिए ; जी चाहे तो हल्दीघाटी में प्रताप के प्रताप का उत्कर्ष देखिए। चाहे सूर के पदों पर भ्रमर बनकर मँडराते रहिए ; चाहे तुलसी के मानस-सर में डुबकी लगाइए। चाहे व्यास के अति-विक्रम का ध्यान कीजिए। चाहे कालिदास के काव्य-लोक का आनन्द लूटिए। चाहे वेद और उपनिषदों का मनन कीजिए ; चाहे गीता के गौरव में गोते लगाइए। चाहे शेक्सपियर की मानव-प्रकृति का विवेचन कीजिए ; चाहे मिल्टन की ज्ञान-गरिमा को

अवगाहिए। अगणित ग्रन्थों के महोदधि में जितना-जितना गहरा पैठिए, उतने ही बढ़िया रत्न निकालते रहिए।

ग्रन्थों में समता का साम्राज्य है। वहाँ राजा-रङ्क का प्रश्न ही नहीं। जिनकी ड्यौढ़ी से लोगों को दुतकार दिया जाता है, उनसे वहाँ खूब हँस-हँसकर बातें करते हैं। जिनके तेज के सामने आँख नहीं उठ सकती, उनके बराबर बैठकर वहाँ वाद-विवाद होता है। क्षण में बालक, क्षण में युवा, क्षण में वृद्ध, क्षण में पुरुष, क्षण में नारी, जो रूप चाहें धारण कर लें, कोई देख ही नहीं सकता। वहाँ किसीको किसी प्रकार की रोक-टोक नहीं; सबको पूर्ण स्वाधीनता है। वहाँ सब प्रकार का समाज है, जैसी रुचि हो चुन लीजिए। भय, विषाद, घृणा, लज्जा, क्रोध, करुणा, दया, दान, विनोद, हँसी सब वहाँ एक ही आँगन में खेलते हैं।

आत्मपरीक्षा का तो पढ़ने में अलभ्य अवसर प्राप्त होता है। एक दूसरे से तुलना करके गुणों के ग्रहण और दोषों के परित्याग की भावना जाग्रत् होती है। आलोचनात्मक दृष्टि से जगत् को देखने का स्वभाव बनता और बुद्धि का द्वार खुल जाता है। सफलता का मार्ग दृष्टि आता और विफलताओं पर विजय का उत्साह उमड़ता है। जीवों पर दया, लोक की सेवा, जीवन की पवित्रता, कर्म की निष्ठा, ईश्वर में श्रद्धा, पाप से निवृत्ति और धर्म में प्रवृत्ति के भावों का उदय होता है। भूत, भविष्यत्, वर्तमान तीनों काल की कल्पना विद्यमान रहती और मनोवृत्तियों

के मनोरञ्जन के साथ माया के आवरण में मानसिक शान्ति की झाँकी होने लगती है। उस मौन-लोक के प्राणी बड़े साधु, सुहृद्, उदार और मिलनसार हैं। उनके साथ रहकर, संसार के मायावी जीवों से मिलना तुच्छ प्रतीत होता है। उनकी संगति में आनन्द और अतुलनीय मोद-विनोद है।

## २६—१६२६ की चुनाव-लीला

**पूर्व विचार :—**

(१) सदियों की दासता; वोट का अधिकार।
(२) वोट क्या है?
(३) वोट के अधिकारी।
(४) कौंसिलों में देश-सेवा।
(५) राजनैतिक दल।
(६) चुनाव-लीला के कुछ अभिनय।
(७) कार्यकर्ताओं की करतूतें।
(८) मत-भेद।

सदियों से दासता के बन्धन में पड़ी हुई भारतीय जनता अपनी पराधीनता का अनुभव करने लगी है। संसार की स्वतंत्र जातियों को देखकर उसके भी हृदय में स्वतंत्रता की भावना प्रबल हो उठी है। इस उठती हुई भावना को देखकर हमारी चतुर सरकार ने भी कुछ अधिकार दिये हैं, जिनके द्वारा हम धीरे धीरे

स्वराज्यपथ की ओर ले जाये जा रहे हैं। हमारे चुने हुए प्रतिनिधि कौंसिलों में जाते और वहां हमारी भलाई पर विचार करते हैं। चुनाव के इस अधिकार को वोट कहते हैं।

वोट क्या है? वोट ही वह पवित्र अधिकार है, जिसका 'कन-कन' जुड़ने से स्वराज्य रूपी 'मन' बनेगा। हमारा यह अधिकार जन्म सिद्ध है, ईश्वर-दत्त है। हमारे देश के भाग्य पर अवलम्बित है, और हमारी योग्यता का सार यही है। गवर्नमेन्ट क्या है? कोई भूत नहीं, प्रेत नहीं, देव नहीं, राक्षस नहीं, और वह कोई हौआ कदापि नहीं। हमारी राय के अनुसार जो नियम वा क़ानून बनें, उन्हींको हम सब मानें यही गवर्नमेन्ट है और हमारी राय ही वोट है। इसलिए वोट ही गवर्नमेन्ट का माँ-बाप है। जिस प्रकार बेटे का सपूत वा कपूत बनाना माँ-बाप के हाथ में है, उसी प्रकार गवर्नमेन्ट का अच्छा वा बुरा बनाना वोट की करामात है। वोट गवर्नमेन्ट रूपी बरगद का छोटा-सा बीज है। परन्तु, यह ऐसा हथियार है कि ठीक बैठे तो विपक्षी का धुआँधार उड़ा दे, और चूक जाय तो अपना ही सिर धड़ से हटा दे। इसलिए, बहुत समझ-बूझकर और कुशलता के साथ इसका प्रयोग करना उचित है।

इतना बड़ा हथियार हमारे उन भाइयों के हाथ में आ गया है, जिनमें से बहुत से इतने भोले हैं कि वे देश वा राज्य-शासन आदि का नाम तक नहीं जानते। वे जानते हैं कि राज्य की सेनाएँ

बड़ी बलवती हैं, पुलिस बड़ी कठोर है, हाकिम बड़े होशियार हैं। उन्हें शासन के संहारक स्वरूप का अनुभव-जन्य बोध है, उसके सुधारक स्वरूप का बहुत कम वा नहीं के तुल्य। अन्न और नमक उनके सर्वस्व हैं, परमेश्वर हैं। उन्हें अन्य झंझटों से घृणा है। सरकार कोई हो उन्हें चिन्ता नहीं, वे अलखराम अपनी गुदड़ी में मस्त हैं। स्वाधीनता वा दासता का वे अनुभव ही नहीं करते। अब रहे वे, जो पराधीनता के कष्टों से अकुला उठे हैं, जो देश को स्वतंत्र देखने के लिए लालायित हैं, जो देश पर सर्वस्व निछावर कर रहे हैं। वे ही कौंसिलों में प्रवेश करने के लिए आगे बढ़ते और चुनाव-लीला का नाटक खेलते है।

सरकार के साथ काम करके यदि देश की कुछ सेवा हो सकती है, तो उसका सबसे अच्छा अवसर कौंसिलों में ही मिलता है। प्रत्येक देश का उद्धार वहाँ के पुरुष-रत्नों के द्वारा ही हुआ है। उन्हींके मस्तिष्क की उपज पर देश का भाग्य-निर्माण अवलम्बित है। इसलिए योग्य से योग्य और सच्चे देश-सेवियों के लिए ही वोट देना और उन्हें चुनना चाहिए। परन्तु यश की लालसा बड़ी प्रबल होती है। स्वार्थ का त्याग बड़ा कठिन है। प्रभुत्व का प्रेम बुद्धि पर परदा डाल देता है। ऐसे ही कारणों से हमारी मनोवृत्ति में दासता ने ऐसा विकार उत्पन्न कर दिया है कि हम एक स्वर से कुछ कह ही नहीं सकते। अपनी अपनी

ढपली पर अपना अपना राग अलापते हैं। इसी रण में वन्धु-विरोध का निन्दनीय अभिनय होता है।

१९२६ की चुनाव-लीला में बड़े-बड़े विचित्र दृश्य देखे। देश में चार प्रधान दल थे। (१) असहयोगी दल (२) कांग्रेस दल वा स्वराज्य-दल (३) स्वतंत्र-कांग्रेस दल (४) नरम दल। पहला दल चुप था, वह सरकार से मिलने में देश को भलाई ही नहीं देखता। चौथा दल सरकार से इतना मिलना चाहता है कि जनता उससे संतुष्ट नहीं। दूसरा दल सरकार को दबाकर स्वराज्य छीनना चाहता है और तीसरा भी चाहता यही है, पर सरकारी पदों को स्वीकार करके। इन्हीं दूसरे-तीसरे दलों का संघर्ष इस वार के चुनाव में हुआ। उसमें हमारी मनोवृत्ति का पूरा पता चल गया।

बड़ी बड़ी अद्भुत लीलाएँ हुईं। कहीं गोपियों के मनको हरनेवाली बाँसुरी बजी; कहीं मोर-मुकुट के मोती-लाल चमके। कहीं द्रौपदी की लाज-पत रखी गई; कहीं बाल-मण्डलियाँ केलि करती रहीं। कही केशी, कंश, बकासुर जय कर लिये गये, कहीं जरासंध को चीरने के लिए सेन चले। निस्सन्देह नये नये पैंतरे बदले गये, पर चोट कहाँ पड़ी? अपने ही भाइयों के सिर पर, अपनी ही माता की छाती पर। बड़े वड़े पूज्य चरणों से, वन्द-नीय बाहुओं से, महामान्य मुखों से ऐसा गँदला पानी उलीचा गया कि लज्जा इस नंगे नाच को देखकर अपने अङ्ग सिकोड़

कच्छप बन गई। भोली श्रद्धा भटक-भटककर बावली हो गई। पतन अपने पंख फैला-फैलाकर उछलता फिरा।

पैसेवालों ने अपने पैसे को पानी की भाँति बहाकर प्रभुता के पद चूमें। जाति-पाँति के चौधरियों ने बिरादरी के नाम पर नाम लूटा। हिन्दू-हितैषियों ने हिन्दुत्व की आड़ में कीर्ति कमाई। मुसलमानों ने मुसलिम हितों की रक्षा का राग अलापा। चन्दे की कमी से लड़खड़ाती हुई संस्थाओं ने दान का नाम निकाला। प्यासे ग़रीबों ने कुएँ खुदवाये। पदधारियों ने अपनी पदवी की लज्जा रखी। सम्बन्धियों ने सम्बन्ध निभाया। किसानों ने ज़मींदारों के प्रति अपनी भक्ति दिखाई। ज़मींदारों ने अपनी शान का नमूना दिखा दिया। जिनकी जीभ में बल था, उन्होंने जीविका तक कमाई। वे कभी इस उम्मेदवार के और कभी उस उम्मेदवार के गीत गाकर अपनी जेब गरम करते रहे। यह सब हुआ उस पवित्र नाम पर, उस पुनीत वेदी पर, जिसका नाम राष्ट्रीयता है। देवी स्वतंत्रता की पूजा इस विध की गई। भोले "वोटर" जब "वोट" देने जाते थे, तब तो जिस छल से, जिस प्रपंच से, जिस नीति से काम लिया जाता था, उसे देखकर हृदय बैठा जाता था। उम्मेदवारों के नाम तक का उच्चारण बेचारे बहुत से न कर सकते थे। वोट दे चुकने पर उनका बोझ उतर जाता था, उन्हे ऐजेंट रूपी मच्छरों से मुक्ति मिल जाती थी। विशाल भारत और उसकी इस अन्धी सन्तान

की कल्पना करके शरीर में रोमाञ्च हो उठता है। राम-राज्य की यह प्रजा आज स्वराज्य के लिए किस अवस्था को पहुँच गई है!

मत-भेद बुरी बात नहीं। वह उन्नति का लक्षण है। परन्तु उसमें राग-द्वेष, वैर-विरोध, छल-छिद्र न होना चाहिए। कौंसिलोंमें जाना देश की सेवा है, सम्मान उसका फल है न कि वह उसका ध्येय। मृत्यु-शय्या पर पड़ी हुई मातृ-भूमि के साथ खेल करना उचित नहीं। ऐसी दशा में उसके योग्यतम पुत्र को ही उसकी सेवा-शुश्रूषा करने दो। हिन्दू, मुसलमान, ईसाई, अछूत, धनी, निर्धन सभी उसके पुत्र हैं। इन संकीर्ण भावों को छोड़कर उसके सेवक चुनो। वोट की पवित्रता की रक्षा करो। चुनाव के स्वार्थपूर्ण नाटक का अन्त कर दो! ऐसी लीलाएँ खेलो, जिनका प्रभाव राष्ट्र की एकता, उसके गौरव तथा प्रताप के उत्कर्ष का कारण हो। तभी स्वाधीन भारत के दर्शन होंगे और तुम अपना राज प्राप्त कर सकोगे।

## २७—काशी की शोभा

पतित-पावनी पुण्य-तोया श्रीगंगाजी के तट पर विश्वनाथपुरी काशी की शोभा अनुपम ही है। अविनाशी शङ्कर के त्रिशूल पर शोभित यह वही काशी है, जो चिर-काल से हिन्दू-धर्म, आर्य-संस्कार और संस्कृत भाषा की संरक्षिका रही है। भारत के कोने कोने से लाखों यात्री प्रतिवर्ष यहाँ आते और गंगा-स्नान से [illegible]

की कल्पना करके शरीर में रोमाञ्च हो उठता है। राम-राज्य की यह प्रजा आज स्वराज्य के लिए किस अवस्था को पहुँच गई है!

मत-भेद बुरी बात नहीं। वह उन्नति का लक्षण है। परन्तु उसमें राग-द्वेष, वैर-विरोध, छल-छिद्र न होना चाहिए। कौंसिलोंमें जाना देश की सेवा है, सम्मान उसका फल है न कि वह उसका ध्येय। मृत्यु-शय्या पर पड़ी हुई मातृ-भूमि के साथ खेल करना उचित नहीं। ऐसी दशा में उसके योग्यतम पुत्र को ही उसको सेवा-शुश्रूषा करने दो। हिन्दू, मुसलमान, ईसाई, अछूत, धनी, निर्धन सभी उसके पुत्र हैं। इन संकीर्ण भावों को छोड़कर उसके सेवक चुनो। वोट की पवित्रता की रक्षा करो। चुनाव के स्वार्थपूर्ण नाटक का अन्त कर दो! ऐसी लीलाएँ खेलो, जिनका प्रभाव राष्ट्र की एकता, उसके गौरव तथा प्रताप के उत्कर्ष का कारण हो। तभी स्वाधीन भारत के दर्शन होंगे और तुम अपना राज आप कर सकोगे।

## २७—काशी की शोभा

पतित-पावनी पुण्य-तोया श्रीगंगाजी के तट पर विश्वनाथपुरी काशी की शोभा अनुपम ही है। अविनाशी शङ्कर के त्रिशूल पर शोभित यह वही काशी है, जो चिर-काल से हिन्दू-धर्म, आर्य-संस्कार और संस्कृत भाषा की संरक्षिका रही है। भारत के कोने-कोने से लाखों यात्री प्रतिवर्ष यहाँ आते और गंगा-जल में स्नान

कर चारों फल पाते हैं। यहाँ के विशाल प्रासाद उन वयोवृद्ध सम्बन्धियों से भरे रहते हैं, जो काशी-धाम में प्राण-परित्याग करने के लिए लालायित रहते हैं। अनेक धर्माचार्यों, धुरन्धर विद्वानों, प्रबुद्ध प्रचारकों, कवि-कोविदों तथा साधु-संन्यासियों से इसकी गोद समय समय पर सुशोभित होती रही है। यहीं डोम के घर में सत्य की हरिश्चन्द्री छटा छिटकी थी। यहींसे तुलसी ने अपनी कोमल-कान्त-पदावली और भारतेन्दु ने ललित नाटकावली में राष्ट्र-भाषा हिन्दी की नूतन धारा वहाई थी। यहीं महामना पण्डित मदनमोहन मालवीयजी ने विश्व-विद्यालय की स्थापना कर हिन्दू-जाति का मस्तक ऊँचा किया है।

भगवती भागीरथी मुड़कर मानों यहाँ विश्वनाथ के दर्शनों को बढ़ी चली आती हैं। उसी मोड़ पर कोई सौ फ़ीट ऊँचा पहाड़ी तट है, जिस पर इस पुण्य-दर्शन पुरी के गगन-चुम्वी प्रासाद, स्वर्गोपम-देव-मन्दिर और मनोरम घाट तीन मील तक भुवनमोहिनी छटा उपस्थित करते हैं। नौकारूढ़ होकर प्रातःकाल सामने से इसकी छटा का अवलोकन कीजिए। अपूर्व दृश्य दृष्टि आता है। सुरसरी की सलिल-धारा से उठती हुई सोपान-माला मानों स्वर्ग की नसेनी-सी बन जाती है। जल में निकले हुए चबूतरों पर आसन बाँधे ध्यानावस्थित भक्तों का मुखमण्डल पवित्र भावों की प्रेरणा करता है। "गंगे-गंगे" कहते हुए नंगे यात्रियों का सुन्दर स्नान बड़ा मनोहारी होता है। तृण-

निर्मित छत्रों के मण्डप में विराजमान त्रिपुण्डधारी पुरोहित वा माला-मण्डित साधु जहाँ-तहाँ निराली ही छवि देते हैं। स्थल-स्थल पर छोटे छोटे मठों में विराजमान अन्त की प्रतीक्षा में गंगा की ओर बद्ध-दृष्टि, उत्कण्ठ वयोवृद्ध श्रद्धा की प्रतिमा से प्रतीत होते हैं। स्वर्ण-द्युति कलश कन्धों पर धारण किये सीढ़ियों पर चढ़ती उतरती रमणियाँ पूजा की चलती फिरती मूर्ति-सी लगती हैं। मित्र-मण्डली के साथ विनोद-विहारी युवक, भ्रमण की भावना से आये हुए परिव्राजक, दूध-बताशे, फल-फूल, कण्ठी-माला और खिलौने बेचते हुए फेरीदार इधर-उधर विहार करते हैं। नादियों का निर्द्वंद्व विचरण और कमण्डलु-कौपीन-धारी साधुओं का विशाल परिवार यहीं देखने को मिलता है। नीले-नीले गगन-मण्डल के नीचे चन्द्रिका-धवल भवन, चित्र-विचित्र मन्दिर, उठते हुए मण्डप, तथा कलश कंगूरे और उनपर फहराती हुई तोरण-पताकाएँ आकाश से बातें करती हैं। इन सबका बहुरङ्गी दृश्य तट की शोभा को ऐसी रमणीय बना देता है कि वह साक्षात् शङ्कर की बाघम्बरी शोभा धारण कर लेती है और इनका जल में पड़ता हुआ प्रतिबिम्ब तो ऐसा जान पड़ता है, मानों गंगा के गुण गा-गाकर काशी ही स्वयं जल-क्रीड़ा कर रही हो।

काशी सदा से विद्या का केन्द्र रही है। आज वहाँ हिन्दू-विश्वविद्यालय वा बनारस-हिन्दू-यूनीवरसिटी के रूप में वाग्देवी

ने अपना भवन निर्माण कर उसे अपना चिरनिवास घोषित कर दिया है। प्रधान नगरी से कुछ ऊपर गंगा-तट पर स्थित तीन मील लम्बा और उतना ही चौड़ा यह विशाल विद्यापीठ भारत में ही नहीं, विश्व भर में अपनी समता नहीं रखता। इस पुण्य-स्थली में प्रवेश करते ही हिन्दुत्व का प्रभाव और धर्म की निर्मल भावना हृदय पर बलात् अपना अधिकार जमा लेती है। प्रवेश मार्ग पर लगी हुई दोनों ओर की पुलकित पादपावली और दूर ही से दृष्टि आती हुई सरस्वती के मन्दिरों की चोटियाँ, मानों हिन्दू-गौरव की उठती हुई पताकाएँ प्रतीत होती हैं। वहाँ के वायु-मण्डल में ही कुछ ऐसी सौरभ है, जो शरीर को छूते ही विशद विचार उत्पन्न कर देती है। छात्रालयों, विद्यालयों तथा आचार्यों के आश्रमों के पटमण्डप, कलश, कंगूरे भी मौन-भाषा में कुछ ऐसा सङ्केत करते हैं कि आर्य-जीवन की सरलता और उसके विचारोत्कर्ष का दृश्य एक साथ ही सामने आ जाता है। छात्रों वा आचार्यों की कोई विशेष वेश-भूषा नहीं, तो भी उनकी मञ्जुल मुद्राओं पर हिन्दू-जीवन की छाप-सी लगी जान पड़ती है।

आर्य-जाति के अतीत गौरव के चिह्न और पूर्वीयता की प्रतिमूर्ति यहाँ के छात्रालयों तथा विद्यालयों में प्राचीनता और आधुनिकता का गंगा-जमुनी मधुर सम्मिलन पद-पद पर प्रतिलक्षित होता है। "विद्या धर्मेण शोभते।" विद्या धर्म से ही शोभा पाती है का भाव यहाँ साकार विद्यमान है। साहित्य,

विज्ञान, ललित कला, प्राणि-शास्त्र, वनस्पति-शास्त्र, भूगर्भ-विज्ञान, कृषि-विज्ञान, आयुर्वेद, राजनीति, आदि के लिए पृथक्-पृथक् विद्यालयों की योजना की गई है। साहित्य-विद्यालय का प्रधान भवन यद्यपि बहुत विस्तृत नहीं तथापि वड़ा ही भव्य है। वहाँ प्रायः नित्य ही देश-विदेश के विद्वानों के गम्भीर तथा पाण्डित्य-पूर्ण भाषण सुनने का सौभाग्य प्राप्त होता है। शिल्प-विद्यालय के द्वार पर विश्वकर्मा की मूर्ति के दर्शन करते ही भारतीय कला-कौशल का स्मरण हो आता है और भीतर प्रवेश करके वड़े-वड़े यंत्रों पर काम करते हुए भारतीय युवकों का परिश्रम और उनका शिल्प-कौशल देखकर आशा की एक ज्योति भविष्य के उज्वल गर्भ में चमकती दिखाई देती है। यहाँ के छात्र यूनीवरसिटी का आवश्यक सामान स्वयं ही वनाते और बाहर का भी काम करते हुए अध्ययन करते हैं। रात को बिजली का प्रकाश भी यहीं से होता है। यों तो कई एक विशाल छात्रालय हैं और बन रहे हैं, किन्तु महिला-छात्रालय यहाँ की विशेषता है। स्त्रियों की शिक्षा को भी उतना ही महत्व दिया जा रहा है जितना कि पुरुषों की शिक्षा को। इन्हें देख-देखकर तक्षशिला और नालन्द के मठ ध्यान में घूम जाते हैं। अभी अनेक विद्यालय तथा छात्रालय बनने को शेष हैं। जिस समय वे भी बन जायँगे और जैसा कि निश्चित है, विश्वविद्यालय के चारों ओर गंगाजी से निकालकर एक नहर बहाई जायगी, उस समय

इस तपोवन की शोभा इन्द्रपुरी से भी बढ़ जायगी, इसमें सन्देह नहीं।

पूज्यपाद महामना मालवीयजी जिस भवन में निवास करते हैं वह छोटा-सा, परन्तु बड़ा चित्ताकर्षक है; वह भुला देने की वस्तु नहीं। उनकी प्रेम और वात्सल्य-भरी बातें वहीं सुनने को मिलती हैं। वे एकादशी के दिन अपने श्रीमुख से जब गीता, उपनिषद्, पुराण आदि की कथा सुनाने बैठते हैं, तब उनके मुख से फूल-से झड़ते है। उस ऋषि-परिवार को देख-देखकर सतयुग की कल्पना सहज ही की जा सकती है। अपने आरोपित पौधे के फल-फूल छात्र-समुदाय को देख-देख उनका हृदय गद्‌गद् हो जाता और उनकी वचन-वारि-धारा से वे पुष्प-पल्लव भी लहलहाने लगते हैं। बात-बात और गात-गात में उनके भव्य भावों की मूर्ति वहाँ प्रतिलक्षित होती है। सच तो यह है कि काशी-धाम कहीं हो, पर उसका वर्तमान निवास विश्व-विद्यालय ही है, जहाँ पूज्यचरण मालवीयजी ने भारत का मस्तिष्क लाकर रख दिया है। वहीं शङ्कर के डमरू-नाद से काशी का गगन गुञ्जायमान होता है।

## २८—बचपन

### [ सरलशैली में ]

**पूर्व विचार :—**

(१) जीवन का सब से सुन्दर समय।

( २ ) पवित्रता की मूर्ति ; गोदी का लाल।

( ३ ) सच्चरित्रता का साक्षात् स्वरूप ; Child is the father of man

( ४ ) जाति और राष्ट्र का जन्मदाता।

वचपन जीवन का सबसे सुन्दर समय है। उसका मूल्य भी सबसे अधिक है। उसकी अबोधता, सरलता, प्रसन्नता अपने ही लिए नहीं, संसार भर के लिए सुखदायिनी है। इस अवस्था में वह स्वर्गीय सुख प्राप्त होता है, जो छल छिद्र और माया से परे है। उस समय भले बुरे का ज्ञान हमें नहीं होता और न हमारे हृदय में स्वार्थ की भावना ही होती है। अनुभव से उत्पन्न हुई कटुता वचपन में देखने को भी नहीं मिलती। वालक के भोलेपन में मनुष्य का सच्चा भाव भरा रहता है।

सुन्दर वालक को देखकर कौन मुग्ध नहीं हो जाता? उसके मुख पर खिले हुए फूल की सी प्रसन्नता झलकती है, जिसे देखकर दुःख और विषाद दूर भागते हैं। उसका धूल-धूसरित अङ्ग पवित्रता की मूर्ति होता है, जिसे देख-देखकर बड़े-बड़े अवधूत योगी और मुनि तक सिहाते हैं। दरिद्र से लेकर राजा तक की झोंपड़ियों तथा महलों में एक-सा आनन्द देनेवाली सूरत प्यारे बच्चे ही की होती है। माता गोदी में अपने लाल को लेकर त्रैलोक्य का राज्य भी तुच्छ समझती है, उस समय उसे इन्द्रलोक भी फीका जान पड़ता है।

सच्चरित्रता का तो साक्षात् स्वरूप ही बालक है। मनुष्य के सद्गुणों का असली दर्शन इसी अवस्था में होता है। इसी बीज से मनुष्यता का वृक्ष उत्पन्न होता है। बचपन ही वह शाखा है, जिसे जिधर चाहो मोड़ लो। जहाँ इस शाखा को उचितरूप से सँभाला जाता है, वहाँ यह सुन्दर होकर फलती-फूलती है और जहां इसकी ओर ध्यान नहीं दिया जाता, वहाँ यह जंगली वृक्ष का रूप धारण कर अपनी कटीली डालें फैलाती है। एक अँग्रेज कवि का यह कथन कि "Child is the father of man" (बालक ही मनुष्य का पिता है) बिल्कुल ठीक है; क्योंकि बालक के ही गुण विकास पाकर मनुष्य का रूप धारण करते हैं।

बालक ही किसी जाति वा राष्ट्र के जन्मदाता हैं। उन्हींके चरित्र से देश और जाति का मस्तक ऊँचा वा नीचा होता है। इसलिए बचपन ही वह दशा है, जिसके सुधारने से भविष्य का कल्याण होता है।

## २६—बचपन

[ भावात्मक ]

पूर्व विचार :—

(१) बचपन की स्मृति।
(२) भोली मुद्रा।
(३) बचपन का अर्थ।

( ४ ) चिन्ता तुम्हारे द्वार से दूर थी ।
( ५ ) बचपन का रोना ।
( ६ ) मार्कण्डेय और बाल-मुकुन्द ।

बचपन ! तुम्हारी स्मृति कितनी प्यारी है । तुम्हारी गोद में न जाने क्या जादू था, जिसमें मैं लिपटा रहता था । सुख की वे घड़ियाँ, सरलता के वे विहार, कोमलता की वे क्रीड़ाएँ, अबोधता की वह मुसकान, आज स्वप्न की-सी बातें हैं । उस समय लोक मुझे प्यार करता था और मैं लोक-रञ्जन का खिलौना था ; वसुधा ही मेरा कुटुम्ब था, और मनुष्य ही मेरी जाति; प्रकृति का प्राङ्गण मेरा झूला और पक्षियों का कल-रव ही लोरियाँ थीं । मैं माँ के पलकों पर रहता और देव-दुर्लभ सुख पाता था । तुम्हारे घर मैं निर्द्वन्द होकर रहा । मेरी 'ठुमुक ठुमुक' चाल से बजती हुई 'पैंजनियों' ने कवियों की कल्पना को उत्तेजना दी । मेरी तुतली बोली में मधु-मिश्री घुलकर रह गई । "मैया मेरी कब बाढ़ेगी चोटी ।" के वात्सल्यरस में 'सूर' के पद सुधा-पूरित हो गये ।

मेरी भोली और मधुर मुद्रा देख चाँद सिहाता और किरण-रूपी डोरियों का झूला डाल गोद में उठाना चाहता था । मेरी दशनकान्ति पर तारे इतने मुग्ध होते कि हँसते-हँसते इधर-उधर बिखर जाते थे । मेरे ओठों की रेखा, कलियों के उर में वह गुद-गुदी उठाती थी कि वे फूल-फूलकर, फूल बन जाती थीं । आह !

क्रूरता की मूर्ति और शस्त्रों से सज्जित महायोधा भी मेरी ओर देख मोम बन जाता था; रत्नों की ज्योति से जगमगाते हुए भवन का स्वामी, एक जौहरी भी अपनी रत्न-राशि को तृण-तुल्य समझता था; राज-पाट खोये हुए विषण्ण-वदन राजकुमार के ललाट पर भी हर्ष की रेखा खिंच जाती थी; वीतराग मुनियों के मन में भी ममता हिलोर लेने लगती, और कवियों का मनोमयूर तो नृत्य करने लगता था।

तुमसे किस कुघड़ी में मेरा वियोग हुआ ? किस छलिया ने मुझे तुम से छुटाया ? इस जगज्जाल में पकड़कर अब मुझे बोध हुआ है कि तुम में क्या बात थी, जो सब पर मोहनी डाल देती थी। बचपन ! मैं तो समझता हूँ 'बच' का अर्थ है बचना, और 'पन' दशा का बोधक है, अर्थात् बचने की दशा। किससे बचने की दशा ? माया से, छल से, जाल से, प्रपञ्च से, जञ्जाल से, तुम्हारा यही अर्थ है न ? अवश्य यही है। अरे ! तभी उस समय 'बच्चा, बच्चा' कह कर लोग मुझे पुकारते थे। मैं उस समय सचमुच बच्चा था। उन नकटे लोगों ने ही मेरा भी बचपन छीनकर मेरी नाक काट डाली। अब तो मेरी आकृति ही बिगड़ गई, अब मुझ में वह मोहकता कहाँ ?

चिन्ता तुम्हारे द्वार से दूर रहती और दिन रात खेल कूद में मन लगा रहता था। वह जीवन ही खेलमय था। कभी छत पर जा चढ़े, तो कभी पेड़ों की डालियों पर; कभी खेतों की सैर

की, तो कभी मैदानों में गेंद-वल्ला जा खेला। हाथ पाँव निःशङ्क होकर चलते थे; न चोट की चिन्ता थी, न थकान का भय। भोजन के लिए जो मिलता था उसी को बड़ी रुचि से खाते थे। स्फूर्ति इतनी थी कि काम करने में आलस्य किसे कहते हैं यह जानते ही न थे। पौरुष की लालसा इतनी बढ़ी हुई थी कि काँटे कंकड़, खाई-खंदक, झाड़-झंखाड़, छत-कँगूरे, चोटी-टीले, जाड़ा-गर्मी, आँधी-ओले किसी का भय ही न था। साहस के कार्यों में अद्भुत आनन्द आता था। ठोकर लगी तो उठ खड़े हुए, मानों कुछ हुआ ही नहीं। हानि-लाभ का ज्ञान ही न था, राग-रोष को जानते ही न थे। भेद-भाव का नाम न था, सब अपने थे, पराये का पता ही न था। सो गये तो सबेरा ही हुआ, नींद उचटने का क्या काम? उस समय हम अवधूत थे। हमारे लिए राजा, रङ्क समान थे; हम अपने घरके सम्राट् आप थे।

जब हमारी किसी इच्छा की पूर्ति न होती थी, तो हम रो पड़ते थे। रोना ही हमारा वल था—हमारा हथियार था। शायद हम अपनी दशा पर उस समय खिन्न हो उठते थे, हम अपनी उस पराधीनता को भी सहन न कर सकते थे, जो हमारी ही कल्याण-कामना से प्रेरित थी। माँ की चढ़ी हुई भौहें भी उस समय हमारे लिए असह्य थीं, हमें उनके अन्तर-तल की स्नेह धारा दृष्टि न आती थी। हमारी निरङ्कुशता हमें अनुभव का ही अङ्कुश मानने मानने को वाध्य करती थी। हम उस स्नेह-शृङ्खला

से भी स्वतंत्रता पाने को छटपटाते थे। क्या हमारी उसी कामना का फल यह बढ़कर बन्धन है ? क्या उसीके दण्ड-स्वरूप हमें उस सुख से वञ्चित किया गया है ? क्या वास्तव में वह अपराध इतना गहरा था ? अपराधी का दण्ड-विधान करते समय भी उस की नीयत देखी जाती है। इस दृष्टि से तो हमारी वह भावना क्षणिक थी। हम तो इतने भोले थे कि अभी जिससे रुष्ट होकर अलग जा बैठे, थोड़ी ही देर में उसी से फिर आ मिले, अभी जिस बात पर रोते-रोते आसमान हिला दिया। एक खिलौना पाकर उसे ही भूल गये। गोस्वामीजी के मत में भी, "बरें बालक एक सुभाऊ। इनहिं न संत विदूषहिं काऊ॥" कदापि यह फल हमारी उस भोली भावना का नहीं। उसके लिए तो हम आज भी तरस रहे हैं।

सृष्टि के रंग-रूप देखकर हम भटक गये। हमारा बाल-स्वभाव उन्हें देख मचल गया और हमारी हठ हमें वहाँ से हटा लाई। परन्तु, मार्कण्डेय ऋषि की भाँति हमने यह लोक-लीला देख ली। अब हम जीवन-जलधि की तरङ्गों के थपेड़े खाते-खाते अधीर हो गये हैं। चारों ओर जल ही जल है, ओर-छोर का पता नहीं। हमारा ज्ञान रसातल को चला गया है; अभिमान चूर्ण हो गया है। भगवन्! हमारे अभिलाषा रूपी वट-वृक्ष के किसी पल्लव पर उसी बाल-मुकुन्द वेश में आ विराजिए। तभी बेड़ा पार होगा। हम सदैव ही तुम्हारी रङ्गस्थली के बालक हैं,

हमें वहीं खेलने दीजिए। वहीं हम आपको रिझाते, खिझाते, चिराते रहें।

## ३०—फलदार वृक्ष

[ भावात्मक ]

पूर्व-विचार :—

( १ ) सोना और सुगन्ध।
( २ ) विश्राम-दान ; अलौकिक सम्पत्ति।
( ३ ) स्वाभाविकता और कृत्रिमता।
( ४ ) सहवास की इच्छा।
( ५ ) प्रभाव।

सोना और सुगन्ध दोनों का सुयोग यदि कहीं देखने को मिलता है तो फलदार वृक्षों में। भव्य-दर्शन और तत्काल फल कैसा मधुर सम्मिलन है! औरों को फल-दान देकर जीवन का फल इन्हीं को मिला है। धन्य हैं वे प्राणी जो इन्हीं का-सा परकाजी जीवन बिताते हों।

एक ही स्थान पर खड़े हुए, वर्षा, शीत और घाम सब कुछ सहकर श्रान्त पथिकों को अपनी छाया में विश्राम देनेवाले तरु-वर! तुम्हारे इस आजन्म अखण्ड तप की कहाँ तक प्रशंसा की जाय। तुम्हें देख-देखकर कितने हृदयों को शान्ति मिली ; तुम्हारे नीचे बैठकर कितनों ने सुख की घड़ियाँ बिताईं ; तुम्हारे

मधुर-फल खाकर कितनों ने सुधा-रस पान किया, तुम्हारी छाल उतारकर कितनों ने अपनी प्राण-रक्षा की; तुम्हारी पत्तियोंसे कितनों का उदर भरा, तुम्हारे ऊपर पत्थर फेंककर कितनों ने फल पाये और कितने तुम्हारे चरणों में बैठकर 'बुद्ध' बन गये, इसका तुम्हें कुछ पता है ? पर, तुम वैसे ही मुसुकराते हुए खड़े हो; तुमने तो औरों के लिए अपने को घुला ही नहीं, भुला भी दिया है। यह नम्रता और वह परोपकार ! तुम्हारी इस सम्पत्ति पर कुवेर का कोष निछावर !

पक्षियों के प्राणाधार ! मुझे भी अपनी अङ्क में शरण दो। मैं इस सभ्य-जगत् से ऊब गया हूँ। यहाँ से स्वाभाविकता प्राण लेकर भाग रही है। यहाँ तो मसालों की चटपटाहट, मिठाइयों की भरमार और षटरस भोजन के विविध प्रकार जीभ को चैन नहीं लेने देते। आँतों को इतना लादा जाता है कि वे बोझ के मारे दाँत दिखा जाती है, और ब्रुश तथा पाउडर ( कूँची और मंजन ) के मारे दाँतों की जड़ खोखली हो गई। शरीर ढकने के लिए तो हमने कीड़ा को मार-मारकर रेशम और पशुओं को नोंच नोंच कर ऊन निकाली है। वह सब कुछ करने पर भी बीमारियों की यह दशा है, कि डाक्टरों ने सुइयों से सारा शरीर छेद डाला है।

मैं तुम्हारे पास रहूँगा। पक्षियों का कल-रव मुझे ब्रह्म-मुहूर्त में उठा दिया करेगा। अहा ! उस समय नील गगन के नीचे

पत्तियों में छिपी हुई लाल-लाल नारंगियां; पके हुए और रस-मय आम, सुगन्धित तथा सुस्वादु केले; मन ही मन मुसुकराते हुए गुलावी सेब; अनूठे अखरोट और लाल लाल लीचियाँ, कहाँ तक कहूँ अमरूद, बेर, अनार, सन्तरे, खट्टे मिट्ठे नीबू, लूकाट, ककड़ी, खरबूज़, खीरा, तरबूज इत्यादि समय समय पर मेरे मन को गुलाब-सा खिला देंगे। मैं इनका आनन्द लूटूँगा। डरिए न, तोडूंगा नहीं। तुम जिन्हें छोड़ दोगे, उन्हींको प्रसादवत् उठा लूँगा। दाँतुन के लिए तुम्हारी डाडियों पर भी हाथ न डालूँगा। इस सात्विकी भोजन में दाँत तो यों ही मोती से चमकेंगे। आँख साफ़ साफ़ होंगी तो दाँत पहले साफ़ रहेंगे। सोने के लिए तुम्हारी पुरानी पत्तियों पर पड़ा रहूँगा, उन्हीं से शरीर ढक लूँगा। तुम तो तोतो से भी नहीं ऊबते हो, जो तुम्हें कुतरते ही रहते हैं, तो क्या मुझे अपने पास न बुलाओगे ?

तुम्हारी तपश्चर्या के प्रभाव से यदि मैंने कुछ सीख लिया तो मेरा जीवन सार्थक हो जायगा। उसमें सरलता, स्वाभाविकता और नियमितता आ जायगी। वहाँ मुझे मायाजाल से मुक्ति मिलेगी और मेरे विचारों में विमलता का वास होगा। मैं वहाँ तुम्हारे माली को खोजूँगा और यदि वह मिल गया तो जीवन्मुक्त हो जाऊँगा। तरुवर! इसीलिए मैं तुम्हें चाहता हूँ, मुझे इसी फल की इच्छा है।

# ३१—बादल

## [ भावात्मक ]

पूर्व-विचार :—

( १ ) बादलों का अल्हड़पन, नयनाभिराम दृश्य।

( २ ) उपकार में अपकार।

( ३ ) बल का दुरुपयोग।

( ४ ) नीच प्रकृति।

( ५ ) गुणों की ओर।

बादल! हवा पर सवार होकर तुम इतने इतरा चले। तुम धनी हो, बली हो, मानी हो, दानी हो, पर बावले हो, उतावले हो, अभिमानी हो, अज्ञानी हो। मैं तुम्हें बचपन से देख रहा हूँ। तुम्हारी लीला ही निराली है। बड़े होने पर लोगों में समझ आ जाती है, पर तुम अपने अल्हड़पन में ही मस्त हो। जब तुम्हारी अठखेलियों की ओर हम देखते हैं, तब तुम बड़े ही नयनाभिराम दृष्टि आते हो। शरद की मुक्ता-धवल चाँदनी में चन्द्रमा की किरणों के झूले पर झूलते हुए तुम, हमारे नयनों में झूलने लगते हो। उषःकाल में मरीचिमाली के कर-स्पर्श से तुम्हारी आभा कैसी कमनीय प्रतीत होती है। सांध्य गगन में तुम्हारा पीत-लोहित वर्ण और उसपर बिखरा हुआ सुरम्य रश्मि-जाल गुफा को लौटते हुए सिंह की उपमा बन जाता है। तुम्हारा पर्वतीय

विहार ब्रज के गो-चारण का दृश्य उपस्थित कर देता है। वृक्षों के शिखरों पर तुम मुकुट-से प्रतीत होते हो। पावस में इन्द्रचाप से अलङ्कृत तुम्हारा गात्र रसिकता से रेखाङ्कित चित्र-सा जान पड़ता है। तुम्हारे मस्तक पर चमकती हुई बिजली की झलक तुम्हारे उदग्र प्रभाव को प्रकाशित करती है। परन्तु, बादल! "Ali thatglittera is not gold" (सभी प्रकाशवान् पदार्थ सुवर्ण नहीं होते)।

जीवन-धन! तुम जीवन-वर्षा करके वसुधा में जीवन लाते हो। परन्तु, विवेक से काम कम लेते हो। तुम्हारी वर्षा का विशेष भाग मिलता है पाषाण-भूमि पर्वतों को वा जलराशि समुद्र को। बाग़-बग़ीचे, खेती-बारी पर तुम्हारी कृपा प्रायः यदा कदा, समय-कुसमय ही होती है और ऊषर पर मूसलधार गिराने में तो तुम्हारे 'गाँठ के पूरे और आँख के अन्धे' होने में सन्देह ही नहीं रहता। जहाँ तुम स्वयं पत्थर बनकर गिरते हो, भला वहाँ क्या लाभ उठाते हो? अपने प्राण जायँ तो जायँ, पर औरों का नाश हो, यही बात है न?

घनश्याम! तुम स्वयं काला रूप धारण करते हो, पर कालों पर बिजली बनकर गिरते हो। यह कहाँ का न्याय? इस जातिद्रोह में क्या लाभ? घुमड़-घुमड़ और उमड़-उमड़कर तम प्रलय मचाते हो। तुम्हारा अभिमान तुम्हारे बल के साथ बढ़ता है। इसमें तुम मुँह की खाकर भी लज्जित नहीं होते। जानते

हो कि 'निर्धन के धन गिरिधारी' फिर भी वही अकड़। बताओ तो, तुमने अपने हिमायती इन्द्र को लेकर भी व्रज के ग्वाल-वालों का क्या कर लिया था? उस समय तुम पानी पानी तो हो गये, पर डूबकर मरे नहीं। ध्रुव की तपस्या में ही तुमने विघ्न डालने में क्या कसर रखी थी? पर, वह ध्रुव ही रहा और तुम ध्रुव से ध्रुव तक दौड़ लगाकर भी अध्रुव ही रहे।

तुम्हें पता है तुम कहाँ जन्मे हो, तुम्हारा स्थान कहाँ है? इसी धरती पर। इसलिए धरती पर पाँव रखकर चलो। सूर्य के तेज से ऊँचे उठ गये तो क्या तुम्हारा स्वभाव बदल गया? तुम तो सदा से नीचे की ओर जानेवाले रहे हो। ऊँचे चढ़कर कुछ ऊँची बातें भी सीख लो। हवाई घोड़े पर क्या चढ़े, अन्धे बनकर उड़ते हो। तभी तो पहाड़ों से टक्कर खाकर तुम्हारे दाँत टूटते हैं। हवा के चक्कर में तुम ऐसे आते हो कि घनचक्कर बन जाते हो।

तुम अपने गुणों की ओर देखो। तुम महादानी हो; सब को देते हो; किसीको विमुख नहीं करते। परन्तु, पात्र-परीक्षा में अधूरे हो। चातक ने युग विता दिये, पर तुम्हारी अनन्य भक्ति से कभी मुँह न मोड़ा। परन्तु आज तक तुमने उसका दुख-मोचन किया? क्या अब भी उस दीन पर तुम ओले गिराकर अपनी कठोरता का परिचय नहीं देते? ऐसा क्यों? भक्तों की तो भगवान् भी सुध लेते हैं; परीक्षा की भी सीमा होती है।

तुम केले पर गिरो, तो कपूर बनकर संसार को महका दो। सीप के मुख में गिरो, तो जगत् को मोतियों से जगमगा दो, खेतों पर गिरो, तो पृथ्वी का अञ्चल धानी परिधान से लहलहा दो और भारतीय किसान प्रजा तुम्हारी छत्रच्छाया में राम-राज्य का अनुभव करने लगे। पर कब ? जब तुम्हारा संकल्प ध्रुव हो, तुम्हें शुभाशुभ का विवेक हो। इसीसे तो हम कहते हैं कि तुम बावले हो, उतावले हो।

## ३२--माँ का हृदय

माँ, तुम्हारा हृदय कितना कोमल है! फूल-सा ? नहीं माँ, वह तो काँटों में पला है, उसमें तो कीड़े बसते हैं। मोम-सा ? नहीं माँ, वह तो मक्खियों का मल है। मक्खन-सा ? नहीं माँ, बिलोते-बिलोते उसका तो मन ही मसल दिया गया है; वह शीत से कड़ा और धूप से ढीला हो जाता है। फेन-सा ? नहीं माँ, वह तो छूते ही बैठ जाता है। रेशम-सा ? नहीं माँ, वह तो कीड़ों का क़फ़न है। रोम-सा ? नहीं माँ, वे तो हवा लगते ही उड़ जाते हैं। राम की गुड़ियों-सा ? नहीं माँ, वे तो हाल ही बिला जाती हैं। माँ, तुम्हीं बता दो कैसा ? माँ कैसी हो, बता दो। ऊँ! हँसती तो हो, बात नहीं बतातीं।

अच्छा जाने दो। माँ, तुम्हें नींद नहीं आती ? तुम तो जब देखो तब जगती ही दिखाई देती हो। तुम्हारी गोद नहीं दुखती ?

तुम तो मुझे उसमें चढ़ाये ही चढ़ाये फिरती हो। तुम्हें घिन नहीं लगती ? तुम तो मेरे मैल-कुचैले अङ्गों को धोती-पोंछती ही रहती हो। तुम्हारी छाती नहीं पिराती ? तुम तो मुझे काम-धेनु की नाईं सदा ही दूध पिलाती हो। तुम्हें कोई चीज़ नहीं भाती ? तुम तो सब मेरे ही लिए रख छोड़ती हो। तुम्हारा ध्यान और कहीं नहीं जाता ? तुम तो मानों मेरे रोने ही को बैठी बैठी सुनती रहती हो। माँ तुम्हें कभी कुछ पीड़ा नहीं होती ? तुम तो मेरे सामने हँसती मुसकुराती ही रहती हो। माँ, तुम क्यों भूली भूली फूली नहीं समातीं ? तुम्हें कुछ धन नहीं चाहिए ? मुझे ही तुम रत्न समझती हो। माँ! मेरे तन की धूल से ही तुम कान्तिमती हो। मेरे मुखड़े पर तुम वलि जाती, और उसे चूमकर सव कुछ पा जाती हो। मैं तुम्हारा खिलौना हूँ माँ और तुम मेरी गोदी।

माँ, तुम मेरी गैया हो और मैं तुम्हारा बछड़ा। तुम तो प्रेम की पुतली हो। माँ, तुम्हारे पलक मेरे बिछौने हैं। तुम गैया-सी भोली हो, पर मेरी ओर किसीकी आँख उठते ही तुम बाघिनी से बढ़कर हो। दया तुम्हारे घर की भिखारिनी है माँ! तुम्हारे लिए तो मैं सदा अबोध हूँ। कुछ भी कर डालूँ, तुम्हें तैश नहीं आता माँ! तुम मुझे दुधमुँहा ही मानती हो। तुम्हारे लिए मेरा कोई अपराध अपराध ही नहीं, तुम सब को सुधारने की आशा

रखती हो। तुम्हारी ममता अथाह है माँ! उसकी तह में आशा की अनन्त धारा अबाध गति से वहती रहती है।

बहुत से सुहृद मिलते हैं माँ! पिताजी की आत्मा मुझ में रहती है; मित्र मन ही दे देते हैं? सखा सर्वस्व अर्पण करते हैं; सहोदर जीवन में ही मिला देते हैं; पुत्र पुत्री अनुराग की प्रतिमा ही हैं; पत्नी के प्राण ही पति में रहते हैं। परन्तु, तुम्हें कोई नहीं पहुँचते माँ! माँ, तुम्हारे हृदय में हृदय का भी निवास है। हाँ, याद आई माँ! ये सब तो पीछे के सम्बन्धी हैं। मेरे जीवन की पहली साँस तुम्हारी ही साँस थी। तुमने और मैंने तो एक ही नली के द्वारा महीनों साँस ली है। मेरा तुम्हारा जीव ही एक है माँ! फिर क्यों न तुम्हारा हृदय तुम्हारा ही हृदय हो? माँ, हृदय तो तुम्हारे ही पास है, और तो सब सहृदयता की भूलभुलैयाँ हैं।

---

# अभ्यास के लिए लेख

१–घर के आनन्द । २–स्वच्छ वायु का उपयोग । ३-गाँव की पाठशाला । ४–छुट्टियाँ । ५–लोहा और उसका उपयोग । ६–समाचार-पत्र । ७–स्कूलके खेल । ८–व्यायाम । ९–हिन्दू त्यौहार । १०–भारत की ऋतुएँ । ११–ग्राम और नगर । १२–स्वच्छता । १३–समय-पालन । १४–पर्यटन । १५–गाय । १६–कोई यात्रा वा भ्रमण । १७–ताज महल । १८–किसी महापुरूष का जीवन । १९–दिल्ली । २०–वसन्त की शोभा । २१–कोई दुर्भिक्ष । २२–वृन्दावन के मन्दिर । २३–साहस । २४–दया । २५–परोपकार । २६–भारत के पशु-पक्षी । २७–संयुक्त प्रान्त के प्रधान नगर । २८–शिकार खेलना । २९–कोई अजायबघर ( कौतुकागार ) । ३०–स्वाधीनता । ३१–आलस्य । ३२–परिश्रम । ३३–फूल चुनना । ३४–पालतू जानवर । ३५–धन का उपयोग । ३६–खेती के औज़ार । ३७–ऋण लेना । ३८–बाग़ लगाना । ३९–सरलता । ४०–संतोष । ४१–जूआ । ४२–नशा करना । ४३–तम्बाकू । ४४–शराब पीना । ४५–आत्म-संयम । ४६–स्वावलम्बन । ४७–गानेवाली चिड़ियाँ । ४८–वायु-यान । ४९–कोई आँधी वा तूफ़ान । ५०–हौकी वा फ़ुटबाल । ५१–कबड्डी का खेल । ५२–सुसंग-कुसंग । ५३–कोई जलूस । ५४–विद्यार्थियों के कर्तव्य । ५५–छात्रालय में रहने के लाभ और हानियाँ । ५६–पढ़ने के आनन्द ।

५७–कोई रोचक कहानी। ५८–हिन्दू-विवाह। ५९–आम और अंगूर। ६०–मूढ़-विश्वास। ६१–गंगा जी। ६२–निन्दा। ६३–चोरी। ६४–तुम क्या व्यवसाय पसन्द करोगे। ६५–कोई समुद्र-यात्रा। ६६–रेलगाड़ी, मोटर और साइकिल की यात्राओं की तुलना। ६७–तुम्हारी प्यारी पुस्तक। ६८–कोई प्रदर्शिनी। ६९–युवकों के आमोद-प्रमोद। ७०–प्रारब्ध और पुरुषार्थ। ७१–भारतीय जलवायु की विशेषताएँ। ७२–पुस्तकालय। ७३–पुस्तकों का चुनना और उनका उपयोग। ७४–हवाई घोड़े दौड़ाना। ७५–कौंसिलों का चुनाव। ७६–नाटकों का भला-बुरा प्रभाव। ७७–किसी दृश्य का चरित्र पर प्रभाव। ७८–प्रतिज्ञा। ७९–आज्ञा-पालन। ८०–जीवन में अवसर का भाग। ८१–कोई पारितोषिक वितरण। ८२–उपन्यासों से लाभ-हानि। ८३–इतिहास और विज्ञान। ८४–दीनों की सहायता। ८५–कालिदास के किसी नाटक का कथानक। ८६–रामायण की लोकप्रियता। ८७–दरिद्र और अमीरों का जीवन। ८८–फ़ैशन की चीज़ें। ८९–अपनी पढ़ाई का सब से प्रिय विषय। ९०–स्वभाव का प्रभाव। ९१–आज और कल। ९२–प्रथाओं का अत्याचार। ९३–एकान्त जीवन। ९४–विज्ञापनबाज़ी। ९५–छापाख़ाना। ९६–सिक्के। ९७–पत्र-सम्पादन ९८–कवियों और लेखकों का जीवन। ९९–प्रकृति का निरीक्षण। १००–किसान और सिपाही का जीवन। १०१–शिक्षा का माध्यम मातृभाषा।

१०२–पर उपदेश कुशल बहुतेरे। जे आचरहिं ते नर न घनेरे।' १०३–संगीत, चित्रकारी और भवन-निर्माण-कला। १०४–पराधीन सपनेहुँ सुख नाहीं।' १०५–'साँच बराबर तप नहीं, झूँठ बराबर पाप।' १०६–मनुष्य के अधिकार। १०७–सेवा-धर्म। १०८–बलिदान। २०९–अहिंसा। ११०–कृष्णावतार। १११–नागरिकता। ११२–डिस्टिक बोर्ड। ११३–म्यूनिसिपल बोर्ड ११४–ग्राम्य संगठन। ११५ सहकारी समिति (आपरेटिव बैंक) ११६–कृषि बैंक। ११७–जंगलों का उपयोग। ११८–स्वप्न। ११९–भारत में सिंचाई की रीति। १२०–समाचार पत्र। १२१–देश भक्ति। १२२–ग्रामोफ़ोन। १२३–हड़ताल। १२४–अच्छी आदतें। १२५–पंचायत। १२६–सेविङ्ग बैंक। १२७–तारे। १२८–बिना तार का तार। १२९–आतिथ्य। १३०–मनुष्य जाति के उपकारक।

